## ॥ ❀ ॥ अथ ग्यानपद स्तवन ॥ लि० ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ ह्मांरै अति उछरंगे ( ए चाल ) जिनवर भाषित आगम भणि या । तत्व यथास्थिति गमिया जी ( म्हारै जगजनतारू ) ते उत्तम वर नाण कहायै । भवि जन अहनिशि चाहै जी ( म्हा० )॥ १ ॥ भ क्षा भक्ष कुपंथ सुपंथा । पेयापेय अग्रंथाजी ( म्हा० ) देव कुदेव अहित हित धारी । जाणें जेण विचारी जी ( म्हा० )॥ २ ॥ श्रुति मति दोयछे इं द्री सारू । तेण परोक्ष बिचारूजी । ( म्हा० ) उंही मण केवल है वारू । जीव प्रतक्ष सुधारू जी ( म्हा० )॥ ३ ॥ अयवि जस्स बलें जगजाणें । लोकादिक अनुमानें जी । ( म्हा० ) त्रिभुवन पूजै जासु पसायें । धारी शुभ अध्यवसायें जी ( म्हा० )॥ ४ ॥ नाणा वरणी उपशम क्षयथी । चे तन नाणकुं विलशैंजी ( म्हा० )। सप्तम पदमें भविजन हरषै । निशदिन कुशलता निरखै जी ( म्हा० )। इति नाणपद स्तवनं ॥ ७ ॥ ❀ ॥

## ॥ ❀ ॥ अथ ग्यान पदस्तुतिः ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ मतिश्रुत इंद्री जनित कहियै लहीये गुण गंभीरो जी । आतमधारी गणधर विचारी द्वादश अंग विस्तारोजी । अवधि मनपर्यव केवल वलि प्रत्यक्ष रूप अवधारोजी । ए पांच ग्यानकुं वंदो पूजो भविजननें सुखकारो जी ॥ ❀ ॥ इति ज्ञानपदस्तुति ॥ ७ ॥ ❀ ॥ ॥ ❀ ॥

## ॥ ❀ ॥ अथ अष्टमपद नमस्कार लि० ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ जस्स पयायें साहु पाय । जुग २ समितेंद । नमन करें सुभ भावलाय । फुण नरपति वृन्द ॥ १ ॥ जंपै धारि अरिहंतराय । कारि कर्म निकंद । सुमति पंच तीनगुप्तियुत । दे सुक्ख अमंद ॥ २ ॥ इषु क्रति मान कषाय थीए । रहित लेस सुचिवंत । जीव चरत्तकुं हीरधर्म । नमन करत नितसंत ॥ ३ ॥ इति चारित्रपद चैत्यवंदनं ॥ ८ ॥ ❀ ॥ ॥ ❀ ॥

## ॥ ❀ ॥ अथ चारित्र पद स्तवन लि० ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ निर्विकल्प अज निर्गुणी । चिदाभास निस्संग ( सुग्यानी सां भलो ) मूर्त्तिहीन चेतन करै । रूपी पुदगल रंग ॥ ( सुग्यानी सां० )

॥ १ ॥ स्पर्द्धक कारण वर्गणा ॥ कार्यें कारण भाव (सु०) कृत्वा जोग सुधामता । लब्धा संखस्वभाव (सु०) ॥ २ ॥ पर्याप्त लघु जोगमें । वृद्धि लहै जुगमान (सु०) मध्ये वसु समयें लहै । अंते द्वौ तेजाण (सु) ॥ ३ ॥ सहकारी मानस मुखा । कारण रम्य वलेण (सु०) प्राप्तावस्र प्रकारता । सप्त प्रकृतका तेन (सु०) ॥ ४ ॥ तद्बोधन रूपी भलो । चेतन संयमधाम (सु०) कर घन मिल पद धर्ममें । कुशल भवतु अभिराम (सु०) ॥ ५ ॥ इति चारित्रपद० ॥ ❋ ॥　　　　॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ चारित्र पदस्तुतिः ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ करम अपचय दूर खपावै आतम ध्यान लगावै जी । बारै भावना सूधी भावै सागरपार उतारै जी । षटखंड राजकुं दूर तजीनें चक्री संजमधारै जी । एहवो चारित्रपद नित बंदो आतम गुण हितकारै जी ॥ इति चारित्र पद स्तुतिः ॥ ८ ॥ ❋ ॥　　　　॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ तपपद नमस्कार लि० ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ श्री रुषभादिक तीर्थनाथ । तद्भव शिव जाण । बिहिअंतै रपि वाह्य । मध्य द्वादश परिमाण ॥ १ ॥ बसु कर मित आमोसही । आदिक लब्धि निदान । भेदै समतायुत खिणें । दृग्घन कर्म विमान ॥ २ ॥ नवमो श्रीतपपद भलोए । इछा रोध सरूप । बंदनसें नित हीरधर्म । दूरभवतु भवकूप ॥ ३ ॥ इति तपपद चैत्यवंदनं ॥ ९ ॥ ❋ ॥　　　　॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ तपपद स्तवन लि० ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ वारश भेद भएया जिनराजे । वाह्य मध्यतणा जगकाजेरे । (शिवपद श्रेणि) । तिण भव सिद्धितणा वरव्याता । जिनवर पिण तपना कर्त्ता रे ॥ १ ॥ (शि०) शमता सहिते जिनते भारी । भजी कर्म चमु पिणहारी रे (शि०) जीव कनकसें कर्म कचोरा । दहै तप पावनका जोरारे (शि०) ॥ २ ॥ तप तरुवरना कुशमहै रुद्धि । देव नरनी फलते सिद्धी रे (शि०) पाप सकलहै तमनी राशी । तप भानूसें जाये नाशी रे (शि०) ॥ ३ ॥ जस्स पसाये लहियें वारू । लब्धां सगली जगहित कारू रे (शि०) अति दुक्कर फुण साध्यता हीना । काम तातें वारू कीनारे ।

(शि० ) ॥ ४ ॥ इच्छा रोधन रूपी कहियै । तपपदही चेतन वहियैरे (शि० ) पाठक हीर धर्म कृपासें । नवपद कुशलाकूं ज्ञासेरे ॥ शि० ॥ ५ ॥ इति श्रीतपपद स्तवनम् ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥❋॥

## ॥ ❋ ॥ अथ तपपदस्तुतिः ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ इच्छारोधन तपते ज्ञाष्यो आगम तेहनो साखी जी । द्रव्य ज्ञावसें द्वादश दाखी जोगसमाधि राखी जी । चेतन निजगुण परणित पेखी तेहीज तप गुण दाखी जी । लबधि सकलनो कारण देखी ईश्वरसें मुख ज्ञाषी जी ॥ इति तपपदस्तुतिः ॥ ९ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ २४ जिन चैत्यवंदन लि० ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ श्री मदृषज्ञ सर्वज्ञ । वृषज्ञांक सुवर्णरुक् । जय देवाधिदेवार्ह । नाज्ञि राजेन्द्र नन्दन ॥ १ ॥ युगस्पादौ त्वयायेन । ज्ञान त्रय युतेन यत् । जनन्या मरुदेवायाः । पावनं जठरं कृतं ॥ २ ॥ इति ऋषज्ञ स्तुतिः ॥ १ ॥

॥ ❋ ॥ अर्हता जितनाथेन । गजलांछन शालिना । जित शत्रू महीपाल । पुत्रेण कनकत्विषा ॥ ३ ॥ विजया कुक्षि रत्नेन । ज्ञगवंस्त्वयका जिनः । जिता रागादयो येन । वंदेत्वां सर्वदा मुदा ॥ ४ ॥ इत्य जितस्तुतिः ॥ २ ॥

॥ ❋ ॥ जितारि नृपतेर्वर्य्यात । शंज्ञवः शंज्ञवाज्ञिधः । शेनायानंदनो हेम । वर्णो गंधर्व लांछनः ॥ ५ ॥ सर्व सौख्यप्रदो मुख्य । ज्ञान दर्शन संयुतः । मुनीनां पुङ्गवो देवो । नित्यं दिशतुमांजिनः ॥ ६ ॥ इति शंज्ञव स्तुतिः ३

॥ ❋ ॥ सिद्धार्थानंदनं सार्व । वीतरागं जगत्पतिं । श्री संवर समुत्पन्नं प्लवगांकं हिरण्यज्ञं ॥ ७ ॥ अज्ञिनन्दन नामानं । विशुद्ध हृदयः सदा । यस्तौति परयाज्ञक्तया । सना लोकेज्ञिनंद्यते ॥ ८ ॥ इत्यज्ञिनंदन स्तुतिः ॥ ४ ॥

॥ ❋ ॥ मेघाज्ञिध धरित्रीश । तनयो मङ्गलप्रदः । क्रौंच लक्षण ज्ञृद्देम । मरीचि मंङ्गलांगजः ॥ ९ ॥ सत्यं सुमति नाथेश । सुमतिं तनुसत्तमां । ज्ञविनां पुण्यकर्तॄणां । स्वर्ग सौख्यवल्लिप्रदं ॥ १० ॥ इति सुमति स्तुतिः ॥ ५ ॥

॥❋॥ सुशीमा पुत्र सत्कोक । नदद्युति धराधर । धरा ज्ञिध नृपोद्भूत । पद्म लक्षण धारक ॥ ११ ॥ ज्ञवाब्धौ ज्ञवसंकीर्णे । दुस्तरे पततां नृणां । त्राणाय सततं देव । पद्मप्रज्ञ जिनेश्वर ॥ १२ ॥ इति पद्मप्रज्ञ स्तुतिः ॥ ६ ॥

॥ ❀ ॥ श्रीसुपार्श्वाभिधो देवः। पृथ्वीजः स्वस्तिकांकभृत्। प्रतिष्ट नृप संजात। श्चामीकर करोजिनः ॥ १३ ॥ समुद्र इव गंभीरः। कर्मणां भेदने परः। यः सार्वः परमब्रह्मा। स्तंनौमि सदा विभूं ॥१४॥ इति सुपार्श्व स्तुतिः ७

॥ ❀ ॥ चंद्रप्रभ प्रभोकांत। चंद्रलक्षण संयुत। स्तमापति भविज्ञान। तमो व्यूह विनासनः ॥ १५ ॥ संसार जलधेर्नाथ। महसेन नृपोद्भवः। लक्ष्मणा पुत्र मांस्वामि। भव केवल वोधभृत् ॥ १६ ॥ इति चंद्रप्रभ स्तुतिः ॥ ८ ॥

॥ ❀ ॥ ( अत्राद्यछत्रबंधः श्लोकः ) ॥ संस्तु तो वो ददत्वाशु। सुरासुर नरेश्वरैः। सुविधिर्वांछित शर्म्म। सुग्रीव नृपनंदनः ॥ १७ ॥ यस्यासीज्जननी रामा। माननीया दिवौ कसां। मान मुक्तो वदातोयो। मायौ मकरलांछिनः ॥ १८ ॥ इति सुविधनाथ स्तुतिः ॥ ९ ॥ ❀ ॥ ॥ ❀ ॥

॥❀॥ ( चामर बंधाविमौ ) ॥ श्रीमच्छीतलनाथेश। नन्दा दृढरथात्मजा। भास्वत्सुवर्ण वद्देह। श्रीवत्सांभ्रांक धारकः ॥ १९ ॥ त्वदीय चरणांभोजः। सेवकानां वपुर्भृतां। प्राक् कृतं वृजनव्यूहं। दुष्टं शंभोद्यहे बिभौ ॥ १० ॥ इति शीतलनाथ स्तुतिः ॥ १० ॥ ❀ ॥ ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ विष्णु वंशार्क वद्देवो। बिष्णु पुत्रो हिरण्यभः। श्रेयो वृद्धि करो जस्सं। खम्गलांछिन भृज्जिनः ॥ २१ ॥ हित्वा कर्म रिपून् सार्व। श्रेयांस श्रेयसैः सह। परज्ञान मयेनत्वं। महानन्दपदं परं। इति श्रेयांस स्तुतिः ॥ ११ ॥

॥❀॥वरी वर्त्ति तरामीहा। भवतां भवतां यदि। झटिति छेदितुं चित्ते। भोभव्याः प्राप्नु मक्षरं ॥ २३ ॥ त्तदाभजध्व मेनंहि। वासुपुज्यं जया सुतं। वसुपूज्य कुलोत्तंसं। महिषां कंच रक्तभं ॥२४॥ इति वासुपूज्य स्तुतिः २

॥❀॥ श्रीमद्विमलनाथेंद्र। कृतवर्म समुद्भव। शूकरांक धर श्यामा। पुत्रकल्याण दीधिते ॥ २५ ॥ चंद्रवद्विमल ज्ञान। त्वदीय स्मरणं विना। कुर्व्वन्प्येतिनो ब्रह्म। प्रक्रियां नातिविस्तरां ॥ २६ ॥ इति विमलस्तुतिः ॥१३॥

॥❀॥ हेमवर्णस्य पुत्रस्य। सुयशः सिंह सेनयोः। देवस्य श्येनचिन्हस्य। वर्य्यानन्त गुणोदधेः ॥ २७ ॥ इंद्रादयोपि यस्यांतं। गुणानां लेभिरे नहि। अनन्तस्य गुणान्तस्य। क्षमोवक्तुं नरः कथं ॥ २८ ॥ इत्यनन्तस्तुतिः॥१४॥

॥❀॥ सुव्रतापुत्र वज्रांक। भानुवंशार्कसन्निभ। कनकप्रभ सर्वज्ञ। ध

र्म्मनाथाभिधेश्वर ॥ २९ ॥ तवागोपि पुरश्चारी । भूतले यात्यशोकतां । अनु त्तरफलाः संति । सतां संगत योपिहि ॥ ३० ॥ इति धर्म्मनाथ स्तुतिः ॥१५॥

॥ ❁ ॥ विश्वसेन धराधीशं । नन्दनं मृगलक्षणं । आचिरेयं सुवर्णांगं । कलायामि जिनेश्वरं ॥ ३१ ॥ तं श्रीमच्छांति नामानं । यस्याग्रे कुर्वते मुदा । प्राज्यां सुमनसां वृष्टिं । विबुधा विबुधप्रियां ॥ ३१ ॥ इति शांतिनाथ स्तुतिः

॥❁॥ श्रीसुतायाः श्रियपुत्र । श्रेयस्कर हिरण्यभ । सूरि भूपति संजात । छागलक्षणधारक ॥ ३३ ॥ कुंथुनाथजिनेशस्य । तीर्थंकर जगत्पते । मदीयं पापसंदोहं । भवांतर कृतं घनं ॥ ३४ ॥ इति कुंथुनाथ स्तुतिः ॥ १७ ॥ ❁ ॥

॥ ❁ ॥ सुदर्शन नृपोद्भूतं । नन्दावर्त्तांक संयुतं । अंभोज वन्निराजेपं । देवीपुत्रं सुवर्णाभं ॥ ३५ ॥ जगन्मुख्यागुणाः सर्व्वे । धुर्य्यप्रभुतया जिनं । चरीकर्मि नमस्तस्मा । अरायपरमात्मने ॥ ३६ ॥ इत्यरनाथ स्तुतिः ॥ १८ ॥

॥ ❁ ॥ कुंभ प्रभावती पुत्रौ । नीलवर्णो घटांकभृत् । जगन्मित्र इव ध्वान्त । नाशना ध्रिदितः सदा ॥ ३७ ॥ छत्र त्रय युतोभाति । देवयो विष्टपत्रये । तस्य श्रीमल्लिनाथस्य । स्मरणेन मुदा सखे ॥३८॥ इति मल्लिनाथ स्तुतिः

॥❁॥ सुमित्र नृपतेः सूनो । पद्माकुक्षि पवित्रकृत् । कुर्म्म लक्षण भूकर्म्म दायक श्यामलछवे ॥ ३९ ॥ मुनिसुव्रत देवेन । क्षीणकर्म्मारि मंभ्फल । देहि त्वं मेव्ययीभावं । पदं तत्पुरुषोत्तमः ॥ ४० ॥ इति मुनिसुव्रत स्तुतिः ॥२०॥

॥ ❁ ॥ श्रीमद्विजय भूपाल । कुलोत्तंस हिरण्यरुक् । वप्रासुत नमिनाथ । नीलोत्पल सदंकभृत् ॥ ४१ ॥ यस्ते पंच जनोदेवः । निन्दाच कुस्तेश्वयं । सएति परमज्ञानं । कोपि नह्यत्र संशयः ॥ ४२ ॥ इति नमिनाथ स्तुतिः ।

॥ ❁ ॥ शिवायास्तनयेवर्य्ये । समुद्रविजयोद्भवे । हरिवंश हरो शंभो । शंखांके कमल प्रभे ॥ ४२ ॥ त्यक्त राजी मती स्नेहे । नेमनाथे जितस्मरे । सिद्धि प्रमदयामाला । मत्यक्षेपि जिनेश्वरे ॥ ४४ ॥ इति नेमनाथ स्तुतिः २२

॥ ❁ ॥ अश्वशेनाख्य भूपाल । सुतेन परमेष्ठिना । वामेयेन दितायेन । कमठ स्याभिमानता ॥ ४५ ॥ तस्मै श्रीपार्श्वनाथाय । नमोस्तु मामकं सदा । पवनासन चिन्हाय । नीलवर्णाय संभवे ॥४६ ॥ इति श्रीपार्श्वनाथ स्तु०

॥ ❁ ॥ श्रीमत्सिद्धार्थ वंशार्क । त्रिशलेय जगन्मणे । महा नाद ध्वजा

र्हंत । कल्याणं कर सर्व्वदा ॥ ४७ ॥ चरमस्तीर्थ कृद्वीर । मोहेभहननेमृ गात् । त्वद्भक्ति दत्तचित्ताय । कमलां देहिमे जिनः ॥४८॥ इति स्तुः॥२४॥

॥ ❋ ॥ इति श्रीक्षमा कल्याणजी कृत २४ जिनेश्वर स्तवना संपूर्णम् ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ थुट्कर नमस्कार लि० ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ यत्र श्रीभरतेश्वरः शुचिमनाः पूर्वादि दिक्षुक्रमात् । तीर्थेशः किल युग्मवर्णवसुदिक संख्यान संख्याश्रियः । साधु स्थापयतिस्म विस्मित हृदा हर्म्यं नगाधीश्वरं । तं चाष्टापद तीर्थराजमनिशं द्रष्टुं समीहे स्वयं ॥ १॥ इत्यष्टापद स्तुतिः ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ लसद्भि पंचाशदधीश्वरालयै । बिराजिते श्रीमति शाश्वताश्रये । नन्दीश्वरे द्वीपवरे जिनेश्वरान् । वंदे प्रमोदाद्भवभीति शांतये ॥ १ ॥ ॥ ❋ ॥ इति नंदीश्वर स्तुतिः ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ शकल कुशलवल्ली पुष्करावर्त्त मेघो । दुरिततिमिर भानुः कल्प वृक्षोपमानुः । भवजल निधिपोतः सर्व संपत्ति हेतुः । स भवतु सततंवः श्रेयसे पार्श्व देवः ॥ इति श्री पार्श्व जिन स्तुतिः ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ दर्शनाद्दुरित ध्वंसी । वंदना द्वांछित प्रदः । पूजना त्पूरकः श्रीणां । जिनःसाक्षात्सुरद्रुमः ॥ १ ॥ इति जिन स्तुतिः ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ सुवर्ण वर्णं गजराजगामिनं । प्रलंब बाहु सुविशाल लोचनं । नरा मरेंद्रै स्तुतपादपंकजं । नमामि भक्त्या ऋषभं जिनोत्तमं ॥ १ ॥ ❋ ॥ इति आदिजिन स्तुतिः ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ नमस्कार समोमंत्रः । शत्रुं जय समोगिरिः । वीतराग समो देवो । न भूतो न भविष्यति ॥ १ ॥ दिट्ठे तुह सुहकमले । तिन्निविणठ्ठाइ निरवसेसाइं । दारिद्दं दोहग्गं । जम्मंतर संचियं पावं ॥ १ ॥ पाताले यानि बिंबानि । यानि बिंबानि भूतले । स्वर्गेपि यानि बिंबानि । तानि वंदे निरन्तरं ॥ १ ॥ प्रशमरसनिमग्नं दृष्टियुग्मं प्रशन्नं । वदनकमलमंकः कामिनीसंगशून्यः । कर युग मपि यत्ते शस्त्र संबंध वंध्यं । तदसि जगति देवो वीतराग स्त्वमेव ॥ १ ॥ ❋ ॥ इति सर्व जिन स्तुतिः ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ हत्था जेह सुलक्खणा । जे जिनवर पुजन्त । एकण धम्मं वा

हिरा। परघर कम्मकरंत ॥ १ ॥ जव बीजांकुर जनना । रागाद्याःक्षय मु पागता यस्य । ब्रह्मा वा विष्णुर्वा । हरो जिनोवा नमस्तस्मै ॥ १ ॥ इति ॥

॥ ❋ ॥ अथ सदाके देववंदनमें (तथा) दशमें दिन । उंजी पारणकी विधिमें कहणेंका (चै०) (स्त०) थुई लि० ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ नवपद चैत्यवंदन ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ जो धुरि सिरि अरिहंत मूलदढ पीढिपइठिउ। सिद्धि सूरि उव ऊाय साहु चिहुंसाहगरिठिउ । दंसण नाण चरित्त तवहिं पमसाहें सुन्द रू। तत्तक्खर सर वग्ग लद्धि गुरुपय दल मंबरू। दिशिवाल जक्ख जक्खणी पमुह सुर कुसुमेहि अलंकियउ। सो सिद्धचक्क गुरुकप्पतरु अह्म मम वंछि यदियउ ॥ १ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ पुनः नवपद चैत्यवंदन लि० ॥ ❋ ॥

॥ ❋ श्री अरिहंत उदार कांति । अति सुन्दर रूप । सेवो सिद्ध अ नन्तशांत । आतम गुण जूप ॥ १ ॥ आचारज उवऊाय साधु । शमता रस धाम । जिनजाषित सिद्धांतशुद्ध । अनुजव अजिराम ॥ २ ॥ बोधबीज गुण संपदाए । नाण चरण तव शुद्ध । ध्यावो परमानन्दपद । ए नवपद अवि रुद्ध ॥ ३ ॥ इह परजव आनन्द कंद । जगमांहि प्रसिद्धो । चिंतामणि सम जास जोग । बहु पुण्यै लद्धो ॥ ४ ॥ तिहु अण सार अपार एह महिमा मनधारो । परिहर परजंजाल जाल । नित एह संजारो ॥ ५ ॥ सिद्धचक्क पदसेवतां । सहजानन्द स्वरूप । अमृतमय कल्याण निधि । प्रगटे चेतन जूप ॥ ६ ॥ इति श्री सिद्धचक्र नमस्कार संपूर्णम् ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ नवपद वृद्धस्तवन लि० ॥❋॥

॥ ❋ ॥ सुरमणी समसहु मंत्रमां । नवपद अजिरामीरे लोय । (अहो नव०) करुणा सागर गुणनिधी । जग अंतरजामीरे लो० । (अहो जग०) ॥ १ ॥ त्रिजुवन जनपूजित सदा । लोकालोक प्रकासी रे । लो० (अहो लोका०) । एहवा श्री अरिहंत जी । नमुं चित्त उल्लासीरे लो० । (अ० न०) २ । अष्ट करम दलक्षय करी । थया सिद्ध सरूपीरे लो० । (अ० थ०) सिद्ध नमो जवि जावथी । जे अगम अरूपी रे लो० (अ० जे)

॥ ३ ॥ गुण छत्तीसे सोजता। सुंदर सुखकारी रे लो०। ( अ० सुं० ) आचारज तीजे पदे। वंदु अविकारीरे लो०। ( अहोवं० ) ॥ ४ ॥ आगम धारी उपशमी। तप दुविध आराधीरे लो०। ( अ० त० ) चोथे पद पाठक नमो। संवेग समाधीरे लो०। अ० सं० ) ॥ ५ ॥ पंचाचार पालणपरा पंचाश्रव त्यागीरे लो०। ( अहोपं० ) गुण रागी मुनि पांचमें। प्रणमुं वड़ जागीरे लो०। ( अ० प्र० ) ॥ ६ ॥ निज परगुणनें उलखे ॥ श्रुत श्रद्धा आवै रे लो०। ( अ० श्रु० ) छठे गुण दरशण नमो। आतम शुज जावे रे। ( लो० अ० आ० ) ॥ ७ ॥ ग्यान नमो गुण सातमें। जे पंच प्रकारे रे लो० ( अ० जे० ) लोकादिक षद् द्रव्यना सहुजाव विचारेरे लो ( अ० स० ) ॥ ८ ॥ आठमें चारित्र पद नमो। परजाव निवारी रे ( लो० अ० प० ) खंत्यादिक दस धर्मनो। जेह छे अधिकारी रे लो०। ( अ० जे० ) ॥ ९ ॥ नवमें वलि तपपद नमो। बाह्याभ्यंतर जेदैरे लो०। ( अ० बा० ) बांध्या काल अनंतना। जे कर्म उछेदै रे लो०। ( अ० जे० ) ॥ १० ॥ ए नवपद बहुमानथी। ध्यावें शुज जावे रे लो०। ( अ० ध्या० ) नृप श्री पालतणी परे। मन वंछित पावै रे लो०। ( अ० म० ) ॥ ११ ॥ आसू चैत्रक माशमां। नव आंबिल करियैरे लो। ( अ० न० ) नव जली विधियुत करी। शिव कमला वरियैरे लो०। ( अ० शि० ) ॥ १२ ॥ सिद्ध चक्रनी बहुपरे। वर महिमा कीजैरे लो०। ( अ० व० ) श्री जिनलाज कहे सदा। अनुपम जश लीजेरे लो०। ( अ० अ० ) ॥ १३ ॥ इति० ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ पुनःनवपद स्तवन लि० ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ ( राग मारु ) ॥ तीरथनायक जिनवरू जी। अतिसय जास अनूप। सिद्ध अनन्त महागुणी जी। परमानंद सरूप। ( जविक मन धारज्योरे ) ॥ १ ॥ धारज्यो नवपदध्यान ( ज० श्री आचारज गणधरूरे। गुण छत्तीश निवास। पाठक पदधर मुनिवरू जी। श्रुतदायक सुविलाश ( ज० ) ॥ २ ॥ सुमति गुपतिधर सोजता जी। साधू शमतावंत। सम्यग् दर्शन सुंदरू जी। ज्ञान प्रकाश अनन्त। ( ज० ) ॥ ३ ॥ संवर साधना चरण छे रे। तप उत्तम विधि होय। ए नवपदना ध्यान थीरे। निरुपाधिक

सुख होय। ( ज० ) ॥ ४ ॥ अमृतसम जिनधर्मनोरे। मूलए नवपद जाण। अविचल अनुभव कारणें जी। नितप्रतिनमत कल्याण ( ज० ) ॥ ५ ॥

॥ ❋ ॥ पुनः ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ ( राग प्रभाती ) नवपद ध्यान धरोरे ( भविका न० ) मन वच काया कर एकंते। विकथा दूर हरोरे ( न० ॥ १ ॥ मंत्रजमी अरुतंत्र वणेरा। इन सबकों विसरोरे। अरिहंतादिक नवपद जपनें। पुण्य भंडार भरोरे ॥ २ ॥ ( न० ) अष्टसिध नव निध मंगल माला। संपति सहज वरोरे। लालचंद याकी बलिहारी। शिवतरु बीज खरोरे ॥ ३ ॥ ( नव० ) ॥ इति श्रीसिद्धचक्र स्तवनं ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ नवपद थुई लि० ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ नित प्रति हुं प्रणमुं सिद्धचक्र सुभ भाव। हिवकारज सिद्धि नो लाधो एह उपाय। तुझ नाम पसायें आरति व्याधि पुलाय। इग तुझ अनुग्रहथी सुख संपति सुझ थाय ॥ १ ॥ श्री अरिहंत नमियें सिद्ध सूरी उवझाय। मुनिवर त्रिक करनें दंशण नाण सुहाय। दुगविधि चारित्तें बुध विध तप मन भाय। ये नवपद ध्यावतां निरुपम शिव सुख थाय ॥ २ ॥ विद्या परवादें जानो ए अधिकार। श्रीगुरु उपदेशें सिद्धचक्र उद्धार। प्रवचन अनुसारें भाष्यो एह विचार। भविजन नित ध्यावो सुरतरु गुणभंडार ॥ ३ ॥ जिनधरम अनुरागी चक्केसरि सुखकार। सेवकनें आपै सुख संपति परिवार। हिव निद्धि उदयकरि चारित्र नंदी मन भाय। जिनचंद सूरी सर खरतर पति सुपसाय ॥ ❋ ॥ इति नवपद स्तुतिः ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ जैतीसंयुक्त नवपदओली करण विधि लि० ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ ( प्रथम ) आसोज शुदि ७ ( अथवा ) चैत्रसुदि ७ सें ओली सरू करै। ( कदास ) तिथि घटी हुवे तो छठ मे, वढी होय तो, आठिम सें सरू करै। ( पिण ) आंबिल नव पूनिमतक करै। ( तिहां ) प्रथम भूमि शुद्ध करके। मांडणादिक सें चित्रत करै। पीछे बाजोट ऊपरि सिद्ध चक्र थापे त्रिकाल पूजा करें। ( सोलिखते हैं ) प्रभात समय राई पडिकमणो करिके। पीछें वस्त्र पडिलेहै। ( जहां ) सिद्ध चक्र स्थापना है। तहां

आयके पांच शक्रस्तवे देव वांदै। पीछे नव चैत्ये। (अथवा) नव प्रतिमा आगे। नव चैत्यवंदण करै। वास क्षेप पूजा करै। पीछे केसर चंदनसें पूजा करै। पीछे मध्यान्ह समय, पांचशक्र स्तवे देव वांदै। पीछे गुरु पासे आयके। राई आलोवे। अब्भुट्ठिमि खमायके आंबिलनो पच्चक्खाण करै। प्रथम अरिहंत पदका वरण सपेद है। (इससें) आंबिल में चावल (अनें) गरम पाणी यह दोइ द्रव्य लेसुं। ऐसो आंबिल पचखै। (पीछै) अरिहंत पदके बारे गुण है सो चिंतविके बारै नमस्कार करै। सो लिखते हैं (प्रथम सर्व ठिकाणें) इच्छामिखमासमणो। वं० इत्यादि कहिके नमस्कार करै ॥

## ॥ ❀ ॥ अरिहंतके १२ गुणः ॥ ❀ ॥

१ ॥ अशोक वृक्ष प्रति हार्य संयुताय श्री अरिहंताय नमः ॥
२ ॥ पुष्पवृष्टि प्रातिहार्य संयुताय श्रीअरि० ॥
३ ॥ दिव्यध्वनि प्रातिहार्य संयुताय श्रीअरि० ॥
४ ॥ चामरयुग प्रातिहार्य संयुताय श्रीअरि० ॥
५ ॥ स्वर्ण सिंहासण प्रातिहार्य संयुताय श्रीअरि० ॥
६ ॥ भामंडल प्रातिहार्य संयुताय श्रीअरि० ॥
७ ॥ दुंदुभिप्रातिहार्य संयुताय श्रीअरि० ॥
८ ॥ छत्रत्रय प्रातिहार्य संयुताय श्रीअरि० ॥
९ ॥ ज्ञानातिशय संयुताय श्रीअरि० ॥
१० ॥ पूजातिशय संयुताय श्रीअरि ० ॥
११ ॥ वचनातिशय संयुताय श्रीअरि० ॥
१२ ॥ अपाया पगमातिशय संयुताय श्रीअरि० ॥

॥ ❀ ॥ इत्यादि नमस्कार करके। अन्नत्थू मसियेणं। (कहिके) १२ वारे लोगस्सको काउसग्ग करै। एकलोगस्स प्रगट कहे। पीछे स्वस्थानक जाके। चैत्यवंदन करै। पचक्खाण पारिके। आंबिल करै। पहले जल पीवे (जव) चैत्यनंदन करिके पीवै। पीछे फेर चैत्यनंदन करिके तिविहार पचक्खाण करै। ( ॐ ह्रीं णमो अरिहंताणं )। इस पदको २००० गुणनो करै। श्रीपालजीको चरित्र नवपद महिमा सुणें। पूण पहिर दिन

रहणेंसें ( तीसरीवेर ) पांच शक्रस्तवे देव वांदे । सामायक लेके दिन गते पडिक्कमणो करे । आरतीके समय, दीप, धूप, कुशम, पूजा करे । ( अथवा ) पहिले आरती प्रमुख करिके पीछे पडिक्कमणो करे । ( सोनेंके समय ) इरिया वही पडिक्कमके । चैत्यवंदन करिके । राई संथारा गाथागुणके सोवे । निद्रा न आवे (जहांतक ) नवपदका गुण स्मरण करे ॥ इति ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ द्वितीय दिवश विधि लि० ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ अब इसीतरे दूशरे दिन प्रभाति करणी सब करिके, सिद्धपदका लाल वर्ण है । (इसीसें) गहुंके रोटीको ( आंबिल करे ( ॐ ह्रीँ णमो सिद्धाणं ) इसपदको गुणणो दो हजार करे । सिद्धपदके आठगुण है । सो (८) गुणांको गुरु नमस्कार करावे ( सो लिखते हैं ) ।

## ॥ ❋ ॥ सिद्ध पदके (८) गुण ॥ ❋ ॥

१ ॥ अनन्त ज्ञान संयुताय श्रीसिद्धाय नमः ॥
२ ॥ अनन्त दर्शन संयुताय श्रीसि० ॥
३ ॥ अव्याबाध गुण संयुताय श्रीसि० ॥
४ ॥ अनन्त चारित्र गुण संयुताय श्रीसि० ॥
५ ॥ अक्षय स्थिति गुण संयुताय श्रीसि० ॥
६ ॥ अरूपी निरंजन गुण संयुताय श्रीसि० ॥
७ ॥ अगुरुलघु गुण संयुताय श्रीसि० ॥
८ ॥ अनन्त वीर्य गुण संयुताय श्रीसि० ॥

॥ ॥ यह आठे नमस्कार करिके । अन्नत्थूससि० आठ लोगस्सको काउसग्ग करे । एक लोगस्स कहिके पारे । पीछे पूर्वोक्त करणी अनुक्रमसें करे ॥ ❋ ॥ इति द्वितीय दिवश विधिः ॥ २ ॥ ❋ ॥ ॥❋॥

## ॥ ❋ ॥ अथ तृतीय दिवश विधि लि० ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ पूर्वोक्त विधिसें प्रभात कर्त्तव्य करे । आचार्यपद पीले वर्ण है ( इसीसें ) चिणाकी दालका आंबिल करे । ( ॐ ह्रीँ णमो आयरियाणं ) इस पदको गुणनो दोहजार करे । आचार्य पदके ( ३६ ) गुण याद कर के छत्तीस नमस्कार करे ( सो लिखते हैं ) ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❁ ॥ आचार्य पदके ( ३६ ) गुण ॥ ❁ ॥

१ ॥ प्रतिरूप गुणसंयुताय श्री आचार्याय नमः ॥
२ ॥ सूर्यवत्तेजस्वी गुणसंयुताय श्री आचार्याय नमः ॥
३ ॥ युगप्रधानागम संयुताय श्री आचार्याय नमः ॥
४ ॥ मधुरवाक्य गुण संयुताय श्रीआचार्याय नमः ॥
५ ॥ गांभीर्य गुण संयुताय श्रीआचार्याय नमः ॥
६ ॥ धैर्य गुण संयुताय श्रीआ० ॥
७ ॥ उपदेश गुण संयुताय श्रीआचार्याय नमः ॥
८ ॥ अपरिश्रावी गुण संयुताय श्रीआचा० ॥
९ ॥ सौम्य प्रकृति गुण संयुताय श्रीआ०
१० ॥ शील गुण संयुताय श्री० ॥
११ ॥ अविग्रह गुण संयुताय श्री० ॥
१२ ॥ अविकथक गुण संयुताय श्रीआचार्याय नमः ॥
१३ ॥ अचपल गुण संयुताथ श्रीआ० ॥
१४ ॥ प्रसंत वदनगुण संयुताय श्रीआ० ॥
१५ ॥ क्षमा गुण संयुताय श्रीआ० ॥
१६ ॥ रूजुगुण संयुताय श्रीआ० ॥
१७ ॥ मृदु गुण संयुताय श्रीआ०
१८ ॥ सर्व संगमुक्तिगुण संयुताय श्रीआ० ॥
१९ ॥ द्वादश विधि तपगुण संयुताय श्रीआ० ॥
२० ॥ सप्तदशविध संयमगुण संयुताय श्रीआ० ॥
२१ ॥ सत्यव्रतगुण संयुताय श्रीआ० ॥
२२ ॥ शौचगुण संयुताय श्रीआ०
२३ ॥ अकिंचन गुण संयुताय श्रीआ०
२४ ॥ ब्रह्मचर्यगुण संयुताय श्रीआ०
२५ ॥ अनित्य भावना भावकाय श्रीआ०
२६ ॥ अशरण भावना भावकाय श्रीआ०

२७ ॥ संसार स्वरूप भावना भावकाय श्रीआ० ॥
२८ ॥ एकत्व स्वरूप भावना भावकाय श्रीआ० ॥
२९ ॥ अन्यत्व भावना भावकाय श्रीआ० ॥
३० ॥ अशुचि भावना भावकाय श्रीआ० ॥
३१ ॥ आश्रव भावना भावकाय श्रीआ० ॥
३२ ॥ संवर भावना भावकाय श्रीआ० ॥
३३ ॥ निर्जरा भावना भाव काय श्रीआ० ॥
३४ ॥ लोक स्वरूप भावना भाव काय श्रीआ० ॥
३५ ॥ बोधदुर्लभ भावना भावकाय श्रीआ० ॥
३६ ॥ धर्म्म दुर्लभ भावना भावकाय श्रीआ० ॥

॥ ❋ ॥ यह छत्तीस नमस्कार करिके। अन्नत्थू ससिएणं ( इत्यादि ) कहिके। छत्तीस ( ३६ ) लोगस्सको काउसग्ग करै। एक लोगस्स ऊंचै स्वरसें कहिके पारै। यथोक्त करणी। अनुक्रमसें करै ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ चतुर्थ दिवश विधि लि० ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ ( ॐ ह्रीँ णमो उवझायाणं ) इस पदको ( २ ) हजार गुणनो करै। हरया मूंगाकी दाल प्रमुखका आंबिल करै। उपाध्याय पदके ( २५ ) गुण यादकरि के नमस्कार करै ॥ ❋ ॥

### ॥ ❋ ॥ उपाध्यायके ( २५ ) गुण ॥ ❋ ॥

१ ॥ आचारांग सुत्र पठन गुण युक्ताय श्रीउपाध्याय नमः ॥
२ ॥ सुयगडांग सुत्र पठन गुण युक्ताय श्रीउपाध्याय नमः ॥
३ ॥ श्रीठाणांग सुत्र पठन गुण युक्ताय श्रीउ० ॥
४ ॥ श्रीसमवायांग सुत्र पठन गुण युक्ताय० ॥
५ ॥ श्रीभगवती सुत्र पवन गुण युक्ताय० ॥
६ ॥ श्रीज्ञाता सुत्र पठन गुण युक्ताय० ॥
७ ॥ श्रीउपाशकदशा सुत्र पठन गुण युक्ताय० ॥
८ ॥ श्रीअन्तगडदशा सुत्र पठन गुण युक्ताय० ॥
९ ॥ श्रीअणुत्तरोववाई सुत्र पठन गुण युक्ताय० ॥

१० ॥ श्रीप्रश्न व्याकरण सुत्र पठन गुण यु० ॥
११ ॥ श्रीविपाक सुत्र पठन गुण यु० ॥
१२ ॥ उत्पाद पूर्व पठन गुण यु० ॥
१३ ॥ आग्रायणी पूर्व पठन गुण युक्ताय० ॥
१४ ॥ वीर्य प्रवाद पूर्व पठन गुण युक्ताय० ॥
१५ ॥ अस्ति प्रवाद पूर्व पठन गुण युक्ताय० ॥
१६ ॥ ज्ञान प्रवाद पूर्व पठन गुण युक्ता० ॥
१७ ॥ सत्य प्रवाद पूर्व पठन गुण यु० ॥
१८ ॥ आत्म प्रवाद पूर्व पठन गुण युक्ताय० ॥
१९ ॥ कर्म्म प्रवाद पूर्व पठन गुण युक्ताय० ॥
२० ॥ प्रत्याख्यान प्रवाद पूर्व पठन गुण युक्ताय० ॥
२१ ॥ विद्या प्रवाद पूर्व पठन गुण युक्ताय० ॥
२२ ॥ अबिंध्य प्रवाद पूर्व पठन गुण यु० ॥
२३ ॥ प्राणायाम प्रवाद पूर्व पठन गुण यु० ॥
२४ ॥ क्रिया विशाल पूर्व पठन गुण यु० ॥
२५ ॥ लोक बिंदुसार पूर्व पठन गुण यु० ॥

॥ ❋ ॥ इस रीतसें पचवीश नमस्कार करै ( खमाहोके ) अन्नत्थूस० ( इत्यादि कहिके ) पचवीश लोगस्सका काउस्सग्ग करै। एक लोगस्स कहके पारे। ( पीछे ) पुर्वोक्त करणी करै। इति चतुर्थ दिवश विधिः ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ पंचम दिवश विधि लि० ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ ( ऊँ ह्रीं णमोलोए सव्वसाहूणं ) इस पदको ( २ ) हजार गुणनो करै। साधु पद काले वर्ण है ( इससें ) उम्दका आंबिल करै। सर्व साधु पदके सत्तावीश गुण चिंतवके नमस्कार करै ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ साधु पदके ( २७ ) गुण ॥ ❋ ॥

१ ॥ प्राणातिपात विरमणव्रत युक्ताय श्रीसाधवे नमः ॥
२ ॥ मृषावाद विरमण व्रत यु० श्रीसा० ॥
३ ॥ अदत्तादान विरमण व्रत यु० श्रीसा० ॥

४ ॥ मैथुन विरमण व्रत यु० श्रीसा० ॥
५ ॥ परिग्रह विरमण व्रत यु० श्रीसा० ॥
६ ॥ रात्रिभोजन विरमणव्रत यु० श्रीसा० ॥
७ ॥ पृथ्वीकाय रक्षकाय श्रीसा० ॥
८ ॥ अप्पकाय रक्षकाय श्रीसा० ॥
९ ॥ तेऊकाय रक्षकाय श्रीसा० ॥
१० ॥ वाऊकाय रक्षकाय श्रीसा० ॥
११ ॥ वनस्पतिकाय रक्षकाय श्रीसा० ॥
१२ ॥ त्रसकाय रक्षकाय श्रीसा० ॥
१३ ॥ एकेंद्री जीव रक्षकाय श्रीसा० ॥
१४ ॥ बेइंद्रीजीव रक्षाय श्रीसा० ॥
१५ ॥ तेइंद्री जीव रक्षकाय श्रीसा० ॥
१६ ॥ चौरिंद्रीजीव रक्षकाय श्रीसा० ॥
१७ ॥ पंचेंद्रीजीव रक्षकाय श्रीसा० ॥
१८ ॥ लोभ निग्रह काय श्रीसा० ॥
१९ ॥ क्षमा गुण युक्ताय श्रीसा० ॥
२० ॥ शुभ भावना भाव काय श्रीसा० ॥
२१ ॥ प्रतिलेखनादि क्रिया शुध्दकारकाय श्रीसा० ॥
२२ ॥ संयम योग युक्ताय श्रीसा० ॥
२३ ॥ मनोगुप्ति युक्ताय श्रीसा० ॥
२४ ॥ वचनगुप्ति युक्ताय श्रीसा० ॥
२५ ॥ काय गुप्ति युक्ताय श्रीसा० ॥
२६ ॥ सीतादि द्वाविंशति परीशहसहण तत्पराय० ॥
२७ ॥ मरणांत उपसर्ग सहण तत्पराय श्रीसा० ॥

॥ ❀ ॥ इस रीतसें सातवीश नमस्कार करे ( खमा होके ) अन्नत्थू स० ( इत्यादि कहिके ) सातवीश लोगस्सका काउसग्ग करे । एक लोगस्स कहके पारे ( पीछे ) पूर्वोक्त करणी करे । ( यह पंच परमेष्टि पदके

सर्व गुण मिलाणेंसें) ( १०८ ) होय ( इसीसें ) जैनमें माळाके दाणे (१०८) होते है ॥ इति पंचम दिवश विधिः ॥ ❃ ॥ ॥ ❃ ॥

## ॥ ❃ ॥ अथ षष्टम दिवस विधि लि० ॥ ❃ ॥

॥ ❃ ॥ ( ॐ ह्रीं णमो दंसणस्स ) इस पदको (२) हजार गुणनो करें। दर्शन पद सपेद वर्ण ( इससें ) तंदुलका आंबिल करें। सम्यक्तके सतसठि गुण चिंतवके नमस्कार करें॥ ❃ ॥ ॥ ❃ ॥

## ॥ ❃ ॥ अथ सम्यक्तके सतसठि भेद लि० ॥ ❃ ॥

१ ॥ परमार्थ संस्तवरूप श्री सद्दर्शनाय नमः ॥
२ ॥ परमार्थ ज्ञातृसेवन रूप सद्दर्शनाय नमः ॥
३ ॥ व्यापन्नदर्शन वर्जन रूप सद्दर्शनाय नमः ॥
४ ॥ कुदर्शन वर्जन रूप सद्दर्शनाय नमः ॥
५ ॥ शुश्रूषा रूप सद्दर्शनाय नमः ॥
६ ॥ धर्म राग रूप सद्दर्शनाय नमः ॥
७ ॥ वैयावृत्त रूप सद्दर्शनाय नमः ॥
८ ॥ अर्हद्विनयरूप सद्दर्शनाय नमः ॥
९ ॥ सिद्ध विनयरूप सद्दर्शनाय नमः ॥
१० ॥ चैत्य विनयरूप सद्दर्शनाय नमः ॥
११ ॥ श्रुत विनयरूप सद्दर्शनाय नमः ॥
१२ ॥ धर्म विनयरूप सद्दर्शनाय नमः ॥
१३ ॥ साधुवर्ग विनयरूप सद्दर्शनाय नमः ॥
१४ ॥ आचार्य विनयरूप सद्दर्शनाय नमः ॥
१५ ॥ उपाध्याय विनयरूप सद्दर्शनाय नमः ॥
१६ ॥ प्रवचन विनयरूप सद्दर्शनाय नमः ॥
१७ ॥ दर्शन विनयरूप सद्दर्शनाय नमः ॥
१८ ॥ संसारे जिनसार मिति चिंतनरूप सद्द० ॥
१९ ॥ संसारे जिनमतिसार मिति चिंतनरूपस० ॥
२० ॥ संसारे जिनमतिस्थित साध्वादिसार मिति चिंतनरूप सद्द० ॥

२१ ॥ शंका दूषण रहिताय सद्दर्शनाय नमः ॥
२२ ॥ कांक्षा दूषण रहिताय सद्दर्शनाय नमः ॥
२३ ॥ विचिकित्सा रूप दूषण रहिताय० ॥
२४ ॥ कुदृष्टि प्रशंसा दूषण रहिताय० ॥
२५ ॥ तत्परिचय दूषण रहिताय० ॥
२६ ॥ प्रवचन प्रभावक रूप स० ॥
२७ ॥ धर्मकथा प्रभावक रूप स० ॥
२८ ॥ वादी प्रभावक रूप स० ॥
२९ ॥ नैमित्तक प्रभावकरूप स० ॥
३० ॥ तपस्वी प्रभावकरूप सद्द० ॥
३१ ॥ प्रज्ञप्तयादि विद्या भृत्प्रभावकरूप स० ॥
३२ ॥ चूर्णां जनादि सिद्धप्रभावकरूप स० ॥
३३ ॥ कविप्रभावकरूप सद्दर्शनाय नमः ॥
३४ ॥ जिनशाशने कौशलता भूषनरूप स० ॥
३५ ॥ प्रभावना भूषणरूप स० ॥
३६ ॥ तीर्थसेवा भूषणरूप स० ॥
३७ ॥ थैर्यता भूषणरूप सद्दर्शनाय नमः ॥
३८ ॥ जिनशाशने भक्ति भूषणरूप० ॥
३९ ॥ उपशम गुणरूप सद्दर्शनाय नमः ॥
४० ॥ संवेग गुणरूप श्रीस० ॥
४१ ॥ निर्वेद गुणरूप श्री सद्दर्शनाय नमः ॥
४२ ॥ अनुकंपा गुणरूप श्रीस० ॥
४३ ॥ आस्तिका गुणरूप श्रीस० ॥
४४ ॥ परतीर्थकादि वंदन वर्जन रूप श्रीस० ॥
४५ ॥ परतीर्थकादि नमस्कार वर्जनरूप श्रीस० ॥
४६ ॥ परतीर्थकादि आलाप वर्जनरूप श्रीस० ॥
४७ परतीर्थकादि संलाप वर्जनरूप ॥

४८ परतीर्थकादि अशनादि दानवर्जनरूप श्रीस० ॥
४९ ॥ परतीर्थकादि गंधपुष्पादि प्रेषण वर्जनरूप श्रीस० ॥
५० ॥ राजाभियोगाकार युक्त श्रीस० ॥
५१ ॥ गणाभि योगाकार युक्त श्रीस० ॥
५२ ॥ वलाभि योगाकार युक्त श्रीस० ॥
५३ ॥ सुराभि योगाकार युक्त श्रीस० ॥
५४ ॥ कांतार वृत्याकार युक्त श्रीस० ॥
५५ ॥ गुरु निग्रहकार युक्त श्रीस० ॥
५६ ॥ सम्यक्त चारित्र धर्मस्य मूलमिति चिंतनरूप श्री० ॥
५७ ॥ चारित्र धर्म पुरस्य द्वार मिति चिंतन० श्रीस० ॥
५८ ॥ चारित्र धर्मस्य प्रतिष्ठानमिति चिंतन० श्रीस० ॥
५९ ॥ चारित्र धर्मस्याधार मिति चिंतन० श्रीस० ॥
६० ॥ चारित्र धर्मस्य भाजन मिति चिंतन० श्रीस० ॥
६१ ॥ चारित्र धर्मस्य निधि सन्निभ मिति चिं० श्री० ॥
६२ ॥ अस्ति जीवेति श्रद्धानस्थान युक्त श्रीस० ॥
६३ ॥ सचजीव नित्येति श्रद्धान स्थान युक्त श्री० ॥
६४ ॥ सचजीव कर्म्माणि करोतीति श्रद्धान स्थान यु० श्री० ॥
६५ ॥ सचजीव कृत कर्म्माणि वेदयतीति श्रद्धान स्थान यु० ॥
६६ ॥ जीवस्यास्ति निर्वाणमिति श्रद्धान स्थान युक्त श्री० ॥
६७ ॥ अस्ति पुनर्मोक्षो पायेति श्रद्धान स्थान यु० श्रीस० ॥

॥ ❁ इस रीतसें सतसठि नमस्कार करै। ( खमासमणा ) अन्नत्थू ससि एणं० ( इत्यादि कहिके ( ६७ ) लोगस्स ( अथवा ) ७ लोगस्सको काव सग्ग करै। एक लोगस्स कहके पारे। ( पीछे पूर्वोक्त करणी करे ॥ ❁ ॥

## ॥ ❁ ॥ अथ सप्तम दिवश विधि लि० ॥ ❁ ॥

॥ ❁ ॥ ( ॐ ह्रीँ णमो नाणस्स ) इस पदको ( २ ) हजार गुणनो करै। ज्ञान पद उज्वल वर्ण है ( इससें ) तंदुलका आंबिल करे। इकावन भेद ग्यान पदके चिंतवके नमस्कार करै॥ ❁ ॥

## ॥ ❀ ॥ अथ ज्ञानपदके ( ५१ ) भेद लि०

१ ॥ स्पर्शनेंद्री व्यंजनावग्रह मतिज्ञानाय नमः ॥
२ ॥ रसनेंद्री व्यंजनावग्रह मति ज्ञानाय नमः ॥
३ ॥ घ्राणेंद्री व्यंजनावग्रह मति ज्ञानाय नम ः ॥
४ ॥ श्रोत्रेंद्री व्यंजनावग्रह मतिज्ञानाय नमः ॥
५ ॥ स्पर्शनेंद्री अर्थावग्रह मतिज्ञानाय नमः ॥
६ ॥ रसनेंद्री अर्थावग्रह मतिज्ञानाय नमः ॥
७ ॥ घ्राणेंद्री अर्थावग्रह मति ज्ञानाय नमः ॥
८ ॥ चक्षुरिंद्री अर्थावग्रह मति ज्ञानाय नमः ॥
९ ॥ श्रोत्रेंद्री अर्थावग्रह मति ज्ञानाय नमः ॥
१० ॥ मनऽर्थावग्रह मति ज्ञानाय नमः ॥
११ ॥ स्पर्शनेंद्री ईहा मति ज्ञानाय नमः ॥
१२ ॥ रसनेंद्री ईहा मति ज्ञानाय नमः ॥
१३ ॥ घ्राणेंद्री ईहा मति ज्ञानाय नमः ॥
१४ ॥ चक्षुरिंद्री ईहा मति ज्ञानाय नमः ॥
१५ ॥ श्रोत्रेंद्री ईहा मति ज्ञानाय नमः ॥
१६ ॥ मनें करी ईहा मति ज्ञानाय नमः ॥
१७ ॥ स्पर्शनेंद्री अपाय मति ज्ञानाय नमः ॥
१८ ॥ रसनेंद्री अपाय मति ज्ञानाय नमः ॥
१९ ॥ घ्राणेंद्री अपाय मति ज्ञानाय नमः ॥
२० ॥ चक्षुरिंद्री अपाय मति ज्ञानाय नमः ॥
२१ ॥ श्रोत्रेंद्री अपाय मति ज्ञानाय नमः ॥
२२ ॥ मन करी अपाय मति ज्ञानाय नमः ॥
२३ ॥ स्पर्शनेंद्री धारणा मति ज्ञानाय नमः ॥
२४ ॥ रसनेंद्री धारणा मति ज्ञानाय नमः ॥
२५ ॥ घ्राणेंद्री धारणा मति ज्ञानाय नमः ॥
२६ ॥ चक्षुरिंद्री धारणा मति० ॥

२७ ॥ श्रोत्रेंद्री धारणा मति० ॥
२८ ॥ मनो धारणा मति ज्ञानायनमः ॥
२९ ॥ अक्षर श्रुत ज्ञानाय नमः ॥
३० ॥ अनक्षर श्रुत ज्ञानाय नमः ॥
३१ ॥ संज्ञी श्रुतज्ञानाय नमः ॥
३२ ॥ असंज्ञी श्रुतज्ञानाय नमः ॥
३३ ॥ सम्यक् श्रुतग्यानाय नमः ॥
३४ ॥ मिथ्या श्रुतग्यानाय नमः ॥
३५ ॥ सादि श्रुतग्यानाय नमः ॥
३६ ॥ अनादि श्रुतग्यानाय नमः ॥
३७ ॥ सपर्य वसति श्रुतग्यानाय नमः ॥
३८ ॥ अपर्य वसति श्रुतग्यानाय नमः ॥
३९ ॥ गामिक श्रुतग्यानाय नमः ॥
४० ॥ अगमिक श्रुतग्यानाय नमः ॥
४१ ॥ अंग प्रविष्ट श्रुत० ॥
४२ ॥ अनंग प्रविष्ट श्रुत० ॥
४३ ॥ अणुगामि अवधिग्यानाय नमः ॥
४४ ॥ अणूणगामि अवधिग्यानाय नमः ॥
४५ ॥ वद्धमान अवधि० ॥
४६ ॥ हीयमान अवधि० ॥
४७ ॥ प्रतिपाती अवधि० ॥
४८ ॥ अप्रतिपाती अवधि० ॥
४९ ॥ ऋजुमति मनः पर्यवग्यानाय नमः ॥
५० ॥ विपुलमति मनः पर्यवग्यानाय नमः ॥
५१ ॥ लोका लोक प्रकाशक श्री केवलग्यानाय नमः ॥

॥ ❀ ॥ इस रीतसें ( ५१ ) नमस्कार करै । ( खमा होके ) अन्नत्थ ऊससिएणं० ( इत्यादि कहै ) ( ५१ ) लोगस्सका काउस्सग्ग करिके । प्रगट

लोगस्स कहै। पीछे सर्व पूर्वोक्त करणी करै। इति सप्तम दिवश विधिः ॥ ७॥

## ॥ ❋ ॥ अथ अष्टम दिवश विधि लि० ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ ( ॐ ह्रीँ णमो चारित्तस्स ) इस पदको ( २ ) हजार गुणनो करै। चारित्र पदका उज्वल वर्ण हे। ( इसीसें ) तंडुलका आंबिलकरै। सित्तर भेद चारित्र पदके। चिंतवके नमस्कार करै ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ चारित्र पदके ( ७० ) भेद लि० ॥ ❋ ॥

१ ॥ प्राणाति पात विरमणरूप चारित्राय नमः ॥
२ ॥ मृषावाद विरमणरूप चारित्राय नमः ॥
३ ॥ अदत्तादान विरमण रूप चारित्राय नमः ॥
४ ॥ मैथुन विरमण रूप चारित्राय नमः ॥
५ ॥ परिग्रह विरमण रूप चारित्राय नमः ॥
६ ॥ क्षमा धर्म्म रूप चारित्रेभ्यो नमः ॥
७ ॥ आर्यव धर्म्म रूप चारित्रेभ्यो नमः ॥
८ ॥ मृदुता धर्म्म रूप चारित्रेभ्यो नमः ॥
९ मुक्तधर्म्म रूप चारित्रेभ्यो नमः ॥
१० ॥ तपो धर्म्म रूप चारित्रेभ्यो नमः ॥
११ ॥ संयम धर्म्म रूप चारित्रेभ्यो नमः ॥
१२ ॥ सत्य धर्म्म रूप चारि० ॥
१३ ॥ शौच धर्म्म रूप चारि० ॥
१४ ॥ अकिंचन धर्म्म रूप चारि० ॥
१५ ॥ वंभ्र धर्म्म रूप चारि०
१६ ॥ प्रथवी रक्षासंयम चारित्रेभ्यो नमः ॥
१७ ॥ उदग रक्षा संयम चारि० ॥
१८ ॥ तेऊ रक्षा संयम चारि० ॥
१९ ॥ वाऊ रक्षा संयम चारि० ॥
२० ॥ वनस्पति रक्षा संयम चारि० ॥
२१ ॥ वेइंद्री रक्षा संयम चारि० ॥

२२ ॥ तेइंद्री रक्षा संयम चारि० ॥
२३ ॥ चौरिंद्री रक्षा संयम चारि० ॥
२४ ॥ पंचेन्द्री रक्षा संयम चारि० ॥
२५ ॥ अजीवं रक्षा संयम चारि० ॥
२६ ॥ प्रेक्षा संयम चारि० ॥
२७ ॥ उपेक्षा संयम चारि० ॥
२८ ॥ अतिरक्त वस्त्र भक्तादि परठण त्यागरूप संयम चारि० ॥
२९ ॥ प्रमार्जन रूप संयम चारि० ॥
३० ॥ मनः संयम चारि० ॥
३१ ॥ वाक्संयम चारि० ॥
३२ ॥ काया संयम चारि० ॥
३३ ॥ आचार्य वैयावृत्यरूप संयम चारि० ॥
३४ ॥ उपाध्याय वैयावृत्यरूप संयम चारि० ॥
३५ ॥ तपस्वी वैयावृत्यरूप चारि० ॥
३६ ॥ लघुशिष्यादि वैयावृत्य रूप चारि ॥
३७ ॥ गिलाण साधु वैयावृत्यरूप चारि० ॥
३८ ॥ साधु वैयावृत्य रूप चारि० ॥
३९ ॥ श्रमणो पाशक वैयावृत्यरूप चा० ॥
४० ॥ संघ वैयावृत्यरूप चारि० ॥
४१ ॥ कुल वैयावृत्य रूप चारित्रे० ॥
४२ ॥ गण वैयावृत्य रूप चारि० ॥
४३ ॥ पशुपंडगादि रहित वशति वसण ब्रह्म गुप्त चारि० ॥
४४ ॥ स्त्री हास्यादि विकथा वर्जन ब्रह्म गुप्त चा० ॥
४५ ॥ स्त्री आशन वर्जन ब्रह्म गुप्त चा० ॥
४६ ॥ स्त्री अंगोपांग निरीक्षण वर्जन ब्रह्म०
४७ ॥ कुड्यंतर सहित स्त्री हाव भाव सुणन वर्जन ब्रह्म० ॥
४८ ॥ पूर्व स्त्री संभोग चिंतन वर्जन ब्रह्म० ॥

४९ ॥ अति सरस आहार वर्जन ब्रह्म० ॥
५० ॥ अति आहार करण वर्जन ब्रह्म० ॥
५१ ॥ अंग विभूषा वर्जन ब्रह्म०
५२ ॥ अणशण तपोरूप चारित्रेभ्योनमः ॥
५३ ॥ ऊणोदरी तपो रूप चा० ॥
५४ ॥ वित्ति संखेव तपो रूप चा० ॥
५५ ॥ रस त्याग तपो रूप चा० ॥
५६ ॥ कायकिलेस तपो रूप चा० ॥
५७ ॥ संलेखणा तपो रूप चा० ॥
५८ ॥ प्रायश्चित्त तपो रूप चा० ॥
५९ ॥ विनय तपो रूप चा० ॥
६० ॥ वेयावच्च तपो रूप चा०॥
६१ ॥ सिज्झाय तपो रूप चा० ॥
६२ ॥ ध्यानतपो रूप चारित्रेभ्योनमः ॥
६३ ॥ उपसर्ग तपो रूप चा० ॥
६४ ॥ अनंत ग्यान संयुक्त चा० ॥
६५ ॥ अनंत दर्शन संयुक्त चा० ॥
६६ ॥ अनंत चारित्र संयुक्त चा० ॥
६७ ॥ क्रोध निग्रह करण चा० ॥
६८ ॥ मान निग्रह करण चा० ॥
६९ ॥ माया निग्रह करण चा० ॥
७० ॥ लोभ निग्रह करण चारित्रेभ्यो नमः ॥

॥❀॥ इस रीतसें ( ७० ) नमस्कार करे। ( खमा होके )। अन्नत्थू ससि एणं० ( इत्यादि कहै ) ( ७० ) लोगस्सका काउसग्ग करिके। एक लोगस्स कहे ( पीछे ) पूर्वोक्त करणी सब करे । इति अष्टम दिवस विधिः ॥ ❀ ॥

## ॥ ❀ ॥ नवम दिवश विधि लि० ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ ( ॐ ह्रीं णमो तवस्स ) इस पदको ( २ ) हजार गुणनो करे।

तप पदका उज्वल वर्ण है(इसीसें) तंडुलका आंविल करे। पचास भेद तप पदके चिंतवके नमस्कार करे ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ तप पदके (५०) भेद लि० ॥ ❋ ॥

१ ॥ यावत् कथक तपसे नमः ॥
२ ॥ इत्वर तप भेद तपसे नमः ॥
३ ॥ वाह्य ऊणोदरी तपभेद तपसे नमः ॥
४ ॥ अभ्यंतर ऊणोदरी तपभेद तपसे नमः ॥
५ ॥ द्रव्यतप वित्ती संखेप तपभेद तपसे नमः ॥
६ ॥ क्षेत्रतप वित्ती संखेप तपभेद तपसे नमः ॥
७ ॥ कालतप वित्ती संखेप तपभेद तपसे नमः ॥
८ ॥ भाव तप वित्ती संखेप तपभेद तपसे नमः ॥
९ ॥ काय किलेस तपभेद तपसे नमः ॥
१० ॥ रस त्याग तपसे नमः ॥
११ ॥ इंद्री कषाय जोग विषयक संलीणता तपसे नमः ॥
१२ ॥ स्त्री पशु पंमकादि वर्जितस्थान अवस्थित संलीण ता० ॥
१३ ॥ आलोयण प्रायछित्त तपसे नमः ॥
१४ ॥ पमिक्कमण प्रायछित्त तपसे नमः ॥
१५ ॥ मिश्र प्रायछित्त तपसे नमः ॥
१६ ॥ विवेक प्रायछित्त तपसे नमः ॥
१७ ॥ उपसर्ग प्रायछित्त तपसे नमः ॥
१८ ॥ तप प्रायछित्त तपसे नमः ॥
१९ ॥ भेद प्रायछित्त तपसे नमः ॥
२० ॥ मूल प्रायछित्त तपसे नमः ॥
२१ ॥ अणवस्थित प्रायछित्त तपसे नमः ॥
२२ ॥ पारंचिय प्रायछित्त तपसे नमः ॥
२३ ॥ त्याग विनय रूप तपसे नमः ॥
२४ ॥ दर्शन विनय रूप तपसे नमः ॥

२५ ॥ चारित्र विनय रूप तपसे नमः ॥
२६ ॥ गुर्वादिक मनविनय रूप तपसे नमः ॥
२७ ॥ वचन विनयरूप तपसे नमः ॥
२८ ॥ काय विनयरूप तपसे नमः ॥
२९ ॥ उपचारक विनयरूप तपसे नमः ॥
३० ॥ आचार्य वेयावच्च तपसे नमः ॥
३१ ॥ उपाध्याय वेयावच्च तपसे नमः ॥
३२ ॥ साधू वेयावच्च तपसे नमः ॥
३३ ॥ तपस्वी वेयावच्च तपसे नमः ॥
३४ ॥ लघु सिख्यादि वेयावच्च तपसे नमः ॥
३५ ॥ गिलाण साधु वेयावच्च तपसे नमः ॥
३६ ॥ श्रमणो पाशक वेयावच्च तपसे नमः ॥
३७ ॥ संघ वेयावच्च तपसे नमः ॥
३८ ॥ कुल वेयावच्च तपसे नमः ॥
३९ ॥ गण वेयावच्च तपसे नमः ॥
४० ॥ वायणा तपसे नमः ॥
४१ ॥ प्रछनातपसे नमः ॥
४२ ॥ परावर्त्तना तपसे नमः ॥
४३ ॥ अनुप्रेक्षा तपसे नमः ॥
४४ ॥ धर्म्म कथा तपसे नमः ॥
४५ ॥ आर्त्तध्यान निवृत्त तपसे नमः ॥
४६ ॥ रौद्रध्यान निवृत्त तपसे नमः ॥
४७ ॥ धर्म्म ध्यान चिंतन तपसे नमः ॥
४८ ॥ शुक्लध्यान चिंतन तपसे नमः ॥
४९ ॥ वाह्य उपसर्ग तपसे नमः ॥
५० ॥ अभ्यंतर उपसर्ग तपसे नमः ॥

॥ ॐ ॥ इस रीतसें ( ५० ) नमस्कार करे । ( खडा होके ) अक्षत्

सासि एणं ( इत्यादि कहै ) ( ५० ) लोगस्सका काउसग्ग करिके। एक लोगस्स कहै। ( पीछे ) पूर्वोक्त करणी करै ॥ इति ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ तपस्या ग्रहण करणेंकों गुरूकेपास जाणेकी विधिः लिख्यते ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ प्रथम शुभ दिन, शुभ वर्ग देखके अछा वस्त्र आभूषण पहरे। लिलाडके तिलक करै ॥ दोव। सरसुं। मस्तकमें धारण करै। हाथके मोली बांधके। अक्षत। सुपारी। श्रीफल। नैवेद्य। यथाशक्ति रोकनाणो लेके। नवकार गुणतोथको। गुरूके पास जावै। द्वादशावर्त्त वांदणा करके। ग्यान पूजा करै। पीछे बहुत प्रमोदवंत होके। गुरुके मुखसें उक्त तप ग्रहण करै ( सो ) तपस्या ग्रहण करणेकी विधि आगै लिखें गे ॥ इति तपस्याग्रहण करणेंकों पोशाल जाणेकी विधिः ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ संक्षेप ऊजमणा विधिः लि० ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ पंच वर्णके धान्यसें सिद्धचक्रकों मंडन करे। सिद्धचक्रजी के चौ तरफ तीन गढ चूर्णके आकार वनावे। पहिले गढमांहे। अष्टदल कमलके आकार नवपद स्थापन करै। पद २ के वर्ण गुण प्रमाणें। रत्नादिक चढावे। ( और ) पंचवर्णके फूल। पंचवर्णके धान्य। नवनालेरका गोटा रंगके। जिसपदका जेसा वर्ण होइ ( तेसे ही ) रंगका गोला चढावै। पंच वर्णी। नव धजा चढावै ॥ दूसरे वलयमें। सोले श्रीफल ( अथवा ) पूंगी फल चढावे। तीसरे वलयमें ( ४८ ) छुहारा चढावे ॥ नव निधानके ठिकाणें ( ९ ) नव वडा फल चढावै ॥ दश दिग्पाल। नवग्रहकों। पकान्न प्रमुख चढावै ॥ इत्यादिक विविधसंयुक्त। सिद्धचक्र स्थापना। वर देहरासर आगे करै। ( और ) जिनमंदिर मांहे। वाह्य मंडपे ५ ॥ ७ हाथ प्रमाणें मंडल रचना करै। विस्तारसें सव विधि गुरुके वचनसें करके। नवपदजीकी पूजा पढायके कलस ढाले। धवल मंगल गीतगान गावे। वाजित्र वजावे। ( इसीतरे ) महा महोछव। उदार चित्तसें करे। मंगल दीप आरती प्रमुख करै। दूसरे दिन विसर्जन करै ॥ इति संखेप सिद्धचक्र मंडल विधिः ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❁ ॥ सिद्धचक्र संखेपउद्यापन विधिः ॥ ❁ ॥

॥ ❁ ॥ अब दशमें दिन गुरूके पास आके उली तपकों पारें । तप पारण की विधि आगे लिखेंगे । ( तथा ) उद्यापनमें ग्यान भक्तिके कारण । ९ पूठा । ९ विटांगणा । ९ पुस्तक । ९ लेखण । ९ ठवणी । ९ झिल मिल । ९ रुमाल । ९ मोरा । ९ मिजासणा । ९ थापना । ९ चंद्रूआ । ९ पूठिआ । ९ आरती । ९ कलश । ९ जापमाला । ९ मंदर । ९ प्रतिमा । ९ तिलक । ९ मुगट । ( इत्यादिक ) अनेक नव नव चीज वणावै । शक्ति न होय तो यथाशक्ती रोकनाणो चढावै । देव पदको देवपदमें देवै । गुरु पद को गुरु पदमें देवे । ग्यानपदको ग्यानखाते लगावे । इत्यादिक यथाजोग्य शुभ क्षेत्रे खरच करै ॥ इति सिद्धचक्र संक्षेप उद्यापन विधिः ॥ ❁ ॥

## ॥ ❁ ॥ अथ द्वादशमाश सकल पर्वाधिकार लि० ॥ ❁ ॥

### ॥ ❁ ॥ तत्र प्रथम चैत्रमाश चतुपर्वाधिकारः ॥ ❁ ॥

॥ ❁ ॥ चेत्रमास में । चैत्र सुद ७ सें लेके, चैत्र सुद १५ पर्यंत ९ दिन अति उत्तम हे । ( सो ) अति उत्तमता का कारण कहते है । बारे मासमें तीन अठाही महोछव आता हे । ( जिसमें ) । चैत्र आसोज का दोय अठाई महोछव सास्वता है । चैत्र सुद ८ ( सें ) चैत्र सुद पूनम आसोज सुद ८ ( सें ) आसोज सुद १५ ( यह ) दोनुं मासके आठ दिनोंमें । निश्चै सेती । च्यारुंनिकाय के देवता इंद्र सब भेला होके । आठमा नंदीसर द्वीप जावे ( पुन्याहं २ ) कहते थके । अष्ट द्रव्यसें पूजन करे । गीत गान नाटकादिकसें अनेक तरेकी भक्ति करे । पीछे नवमें दिन । अपणों २ जन्मकुं सफल मानते हुए । अपनें २ । देवलोक जावे । ( इसी माफक ) तीसरी अठाई आसाढ चौमासेकी ( १४ ) पीछे । ( ४२ ) दिन जानेंसें संवछरी पर्व साचवणें को आठ दिन अठाई महोछव करे । अब यह नव दिनोंमें । चार पर्वसेवन करणे योग्य हे ॥ ❁ ॥ प्रथम नवपद जीकी उली । इसी नव दिनोंमें विधिसंयुक्त करे । ( सो ) विधिपूर्व लिखी हे । इससें इहां न लिखी । यह सिद्ध चक्रमंडल ( और ) नवपदजी की उलीका अधिकार ( दशमा विद्या प्रवाद पूर्व्वसें ) उद्धरण करके । भव्य

जीवोंके अनंत सुखप्राप्तिके कारण । चवदै पूर्वधारक श्री भद्रबाहु स्वामी जीनें प्रशिद्ध किया । ( इसीसें ) सर्व भव्य जीवोंके यह तप प्रमाण है । यह तपकों अपणी कुयुक्ति लगायके । जो पुरष खंम्न करते है । उस का अनंत संसार । भगवानका वचनसें मालूम होता है ( शास्त्रोंमे लिखा है ) हे गोतम । अपणी कुटलताईसें ( जो ) सुत्रको एक हरफ उत्था पण करेगा ( सो ) अनंत संसार बढावेगा । ( सुत्र किसकुं कहते है ) सुत्तं गण हर रइयं । तहेव पत्तेय बुद्धि रइयंच । सुय केवलिणा रइयं । अभिन्न दस पुव्विणा रइयं ॥ १ ॥ ( अर्थ ) गणधरोंका रचाहुवा ( तेसेंही ) प्रत्तेक बुद्धिका रचा हुआ । श्रुतकेवली चवदै पुर्वधारी का रचा हुवा । संपूर्ण दश पूर्वधारीका रचा हुआ कों । भगवाननें सुत्रकी संज्ञा कही है इसीसें प्रमाण है ॥ ❀ ॥

## ॥ ❀ ॥ अथ अष्टापदउज्ञीकरण विधि ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ इसी चैत्रमासमें सुद ( ८ ) सें लेके । पूर्णमासी तक । ( केई भव्य जीव ) अष्टापदजीकी उज्ञी करते है ( जिसमें ) पडिक्कमणा । देववंदन । देवपूजा । इत्यादिक सर्व विधि नवपदजीकी उज्ञी तुल्य करै ( इतना विशेष है ) श्रीअष्टापद तीर्थाय नमः । ( इसी पदको ) २००० गुणनो ( वा ) वीस जाप करे । अरिहंत पदके १२ गुणकों नमस्कार करै । आंबिल ( वा ) एकासणेंको पचक्खाण करै । पीछे पूर्णमाशीके दिन अष्टापदजी पर्वतकी स्थापना करके । विधिसंयुक्त ( २४ ) भगवंतकी पूजा करै ( एसें ) चैत्र । आसोज । दो उज्ञी करणेंसें । चार वरसमें । एक उज्ञी करनेंसें आठ वरसमें संपूर्ण होय । पीछे भक्तिसंयुक्त ऊजमणो करै ( साहमी वछल करै ( इत्यादि ) विशेष विधि गुरुके मुखसें जानके करै ) ॥ ❀ ॥ इति द्वितीय अष्टापद उज्ञी पर्वाधिकारः कथितः ॥

## ॥ ❀ ॥ श्रीवीरजिन जन्म कल्याणक पर्वाधिकारः ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ ( अब तीसरो पर्व ) चैत्र सुद १३ के दिन । श्रीमहावीरस्वामी को जन्म कल्याण भयो है ( इसीसें ) सर्व ठिकाणें । धर्मरागी पुरुष गुरूके मुखसें समझके जलयात्रादिक संपूर्ण जन्मकल्याणकको महोत्व

व करै। ( एसैंही ) रूद्धीवंत श्रावककों, धर्मका उद्योत के खातर, सर्व ज गवंतके कल्याणकके दिन ( जो ) कल्याणक होय । उसीका महोत्व करना चाहिये। ऐसी शक्ति न होय ( तो ) शाशनके अधिपति । देवा धिदेव ( श्रीमहावीर स्वामीके ) च्यवन कल्याणकसें लेके । निर्वाण क ल्याणक पर्यन्त । ( जिस दिन ) जो कल्याणक होय । उसीका महोत्व पूजन करणा चहिये ( इसीसे ) धर्मका उद्योत होय। श्रीसंघमें परम आ नंद होय ॥ ❋ ॥ इति शासनाधिपति जन्मकल्याणक पर्वाधिकारः कथितः॥

## ॥ ❋ ॥ चैत्री पूनम पर्वाधिकारः ॥ ४ ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ चैत्री पूनम पर्वका अधिकार ( समाचारी शतकानुसारे ) लिखते है ॥ ❋ ॥ प्रथम चावलके पुंजसें सेत्रुंजय पर्वतकों स्थापन करै. ( तिसपर ) पट्टा रखके। श्रीपुंडरीक गणधर ( वा ) श्रीरूषभ देव स्वामी का बिंबस्थापन करै। अक्षत मोत्यां करके पर्वतकों वधावै । केशर चंदनसें पर्वतकों पूजे । सब श्रीसंघ इकठे होके। पर्वतके चौफेर तीन प्रदक्षणा देवै । पीछे पूजन सरू करै ( यथा ) ॥ ❋ ॥ दश ( १० ) वीश ( २० ) तीश ( ३० ) चत्ता ( ४० ) पन्ना ( ५० ) पुप्फदामेण लहई। चउत्थ छठम अठम दसम दुवालसम फलाइंच ॥ १ ॥ अब प्रथम ( १० ) प्रकारसें पूजनके अधिकार लिखते है ॥ ❋ ॥ एकाग्रचित्तसें । अष्टमंगलीक आगे रखके शुद्धोदकसें मूलप्रतिमा कों न्हवण करावे । पीछे श्रीसंघ खमा होके। दश नमस्कार उच्चार पूर्वक । १० फूल ( तथा ) १० फूलमाला चढा के। प्रतिमाके १० तिलक करै। ( यथाशक्ति ) सुपारी । नालेर ( इत्या दि ) सर्व बीज उत्कृष्टसें दश २ ॥ जघन्यें नालेर १ सुपारी १० और फ लफूल यथासंभव चढावे। धूप खेवै। कपूरकी आरती करै । पीछे सिद्ध गिरि गुणगर्भित चैत्यवंदन करके। पांचशक्र स्तवे देव वांदे । १० खमा स मण देके ( श्रीसिद्धक्षेत्र पुंडरीक गणधराय नमः ) इस पदकों १० वेर नम स्कार करै। पीछे ( श्रीसेत्रुंजय पुंडरीक आराधनार्थं करेमि काउसग्गं )। अन्नत्थ् ससि० कहके । १० लोगस्सका काउसग्ग करै । ( इहां केई आ चार्य कहै ) बहुत उत्सव होय । वेला कम रहै । ( तव ) एक लोगस्स

को कावसग्ग करै । १० जैतीके ठिकाणें १० गाथाको स्तवन कहै। पीछे अनेक प्रकारका वाजित्र वजावै ॥ ❀ ॥ इति प्रथम पूजाविधिः ॥❀॥

॥ ❀ ॥ ( अब इसी तरे ) वीश । तीश । चालीश । पचाश यह च्यारोंपूजाके भेद जान लेना । ( इतनाही विसेष है ) दूशरी पूजामें १० के ठिकाणें २० की विधिकरै ॥ तीसरी पूजामें १० के ठिकाणें । ३० की विधि करै ॥ चौथी पूजामें १० के ठिकाणें, सब विधि ४० की करै ॥ पांचमी पूजामें सब विधि ५० की करै ॥ ( तथा ) सिद्ध क्षेत्र श्रीपुंडरीकाय नमः । इस पदको २००० गुणनो करै । उत्कृष्टसें पांचू पूजामें । जूदी २ धजा चढावै । जघन्यसें पांच पूजा किये पीछे १ धजा चढावै । यह तप । गुरूके मुखसें लेके । जघन्यें १ वरस । ( वेसी होसकै तो ) ७ वरस । उत्कृष्टसें १२ वरस । विधि संयुक्त तपस्या करै । गुरूके मुखसें उपदेश सुणें । संपूर्ण तप हुवां पीछै । सिद्ध गिरीकी यात्रा करे । ग्यान पूजा करै । गुरु भक्ती करे । साहमी वछल करै । ( यह ) चैत्रीपूनमके दिन । श्री ऋषभ देव स्वामीके । प्रथम गणधर श्री पुंडरीकजी । पांचकोडि साधू साथ अक्षय सुखकों प्राप्तभये ( इसीसें ) प्रथम श्रीभरत चक्रवर्त्ति । चैत्री पूनमको आराधन करके । श्री पुंडरीक गणधर की प्रतमा स्थापन करके । ( यह ) चैत्री पूनम पर्व्व प्रसिद्ध किया ॥ यह चैत्री पूनम आराधन करनेंसें । इस भवमें अनेक सुख संपदा प्राप्त होय । स्त्रियोंके पुत्र पुत्र्यादिक की वांछा पूरण होय । ( और ) आधि व्याधि सोग संताप सब दूर होय । परभवमें देवादिक ऋद्धिप्राप्त होय । क्षीण कर्मों होनेंसें अक्षय सुखको प्राप्त होय ॥ इति चैत्र माश पर्व्वाधिकारः ॥ ❀ ॥ ॥ ❀ ॥

## ॥ ❀ ॥ अथ चैत्री पूनम स्तवन लि० ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ ( ढाल ) पयमणमीरे जिन वरना सुपसाउले । पुंडरगिररे गाइसहुं सुभ भावलें । प्रति सुरागिररे सहस जीभ जो मुख हुवे । किम तेनररे विमला चलना गुण तवे । ( उलालो ) किम तवे गुणगण एह गिरिना जिहां मुनि सीधा वहु । गिररायना गुणछे अनंता कहे जिणवर सुख सहु । निज जनम सफलो करण कारण केतला गुण भाषियें । तिर

पंच नारक तणी गतिना दुःख दूरे राखियै ॥ १ ॥ ( चाल ) जिन राजारे पहिलो आदि जिनेसरू। तसु नंदनरे चक्रवर्त्ति भरतेसरू। तसु अंगजरे पुंमरीक गुण गण निलो। शम दम रसरे विनय विवेक गुणे भलो (उल्लालो) गुणभलो अनुक्रम आदि जिनवर पास संयम सिवपुरी। पुंमरीक गणधर प्रथम विहरै सुमति गुपतै संचरी। पण कोमि साथे विमल गिरवर मुगति पदवी पाव ए। सुदि चैत्र पूनिम तेण ए गिरी पुंमरीक कहावए ॥ २ ॥ ( चाल ) हिव चैत्री रे पूनिम पर्व सुहामणो। सेत्रुं जैरे आराध्यां फल हुवै घणो। मन सुधरे आपणपै थानक रही। आराध्यांरे यात्र पुन्य पामें सही ( उल्लालो ) ते पुन्य पामें दान तप जप धर्म्म ध्यान मने धरै। बहु भाव भत्तैं त्रिविध पूजा आदि जिनवरनी करै। भावना भावै तेण दिवशै पंच कोमि गुणो फलै। अनुक्रमे ते नर मुगति पामी सिद्ध सुंदरनें मिलै ॥ ३ ॥ ( चाल ) दश वीशारे तीश चालीश पूजा कही। पन्नासांरे श्रावक निरती सरदही। चउथ छठेरे अठम दसम दुवालसैं। पूजा फलरे अनुक्रम ए मुऊ मन वसैं। ( उल्लालो ) मनवसैं पूज कपूर धूवै मासखमण फले वली। सामन्न धूवे पक्खनो फल जे करै मननी रली। हिव पूजनी विधि जेम गुरु मुख सुणीअछे परंपरा। ते मोहमाया कपटछंमी सुणो भवीयण सादरा ॥ ४ ॥ ❋ ॥ (ढाल) तंदुल राशि विमल गिर थापी। तसुऊपरि पट्टादिक आपी। प्रतिमा आदि जिणेसर केरी। पुंमरीकनी थापी निवेरी ॥ ५ ॥ सेत्रुंज गिरिनें मन चिंतीजे। करमतणा मल दूर करीजे। मोती तंदुल करीय वधावो। तीन प्रदक्षिण पूजरचावो ॥ ६ ॥ मंगलीक पहिला तिहां आठ। करमबंध दूरे करि आठ। प्रतिमा मूल सनात्र करेवा। जिनवरना गुणहीयडे धरेवा ॥ ७ ॥ कुभाथई नवकार गुणंता। दश दश जेती तिलक करंता। माला पुष्प पुंगीफल ढोवो। मेरु भरण वर धूप उखेवो ॥ ❋ ॥ ( ढाल ) शक्र स्तव पांचे देववांदै। जवन्यना वंदण पाप छेदै। दशे नमस्कार करंत जेती। राखी करी दृष्टि जिनेंद्र सेती ॥ ९ ॥ आराधिवा कीजे काउसग्ग। जिणें कीयै भाजे कर्म्म वग्ग। लोगस्स उज्जोय दसे वखाणुं। वेला प्रमाणें अहिं पगआणुं ॥ १० ॥ इणें प्रकारे धुर

पूज एह । इसी परे वीजी च्यार तेह । दशां तणी वृद्धि तिहां गिणीजें । एक चित्त सूधे मुज्झ पुन्य कीजें ॥ ११ ॥ धजा तणो रोप तिहां करीजें । एकेक पूठे अथवा गिणीजें । सहुत्तरे आराति मंगलेवो । पछे प्रभु आगलि ते करेवो ॥ १२ ॥ ( कलश ) इम करिय पूजा यथायोगें संघपूजा आदरो । साहमी वच्छल करो भविका भव समुद्र लीलावरो । संपदा सोहग तेह मानव ऋद्धि वृद्धि वहुलहे । श्री अमरमाणिक सीस सुपरें साधु कीरति इम कहे ॥ १३ ॥ इति श्रीचैत्री पूनिम स्तवनम् ॥ ❁ ॥ ॥ ❁ ॥

## ॥ ❁ ॥ अथ नंदीसर द्वीप स्तवन लि० ॥ ❁ ॥

॥ ❁ ॥ नंदीसर वावन्न जिनाले । शाश्वता चौमुखसोहेरे । ऋखभानन चंद्रानन वारषेण । वरधमान मन मोहेरे ( नं० ) ॥ १ ॥ आठमो द्वीप नंदीसर अदभुत । वलयाकार विराजेरे । तेहनें मध्य चिहुं दिश शोभत । अंजन गिरवरछाजेरे ॥ २ ॥ ( नं० ) जोयण सहस चउरासी ऊंचा । ऊंचपणें अभिरामारे । मूलें पृथुल सहसदश जोयण । उवरि सहस इक स्यामारे ॥ ३ ॥ ( नं० ) ते ऊपर प्राशाद प्रभुना । अति उत्तंग उदारारे । साधूजंघा विद्याचारण । वांदे विविध प्रकारारे ॥ ४ ॥ ( नं० ) चैत्ये चैत्ये एकसो चोवीस । विंब संख्या सविदाखीरे । ध्यावो सेवो भविजन भक्तें । सुध आगम करि साखीरे ॥ ५ ॥ ( नं० ) ऊंचपणें सहु जोयण वहुत्तर । सो जोयण आयामारे । पिहुलपणें पंचास जोयणना । प्रभु प्राशाद सुठामारे ॥ ६ ॥ ( नं० ) धनुष पांचसें आयत प्रभुनी । विविध रतनमय कायारे । जिन कल्याणक उछव करवा । सुरपति भगतें आयारे ॥ ७ ॥ ( नं० ) अंजन अंजन चिहुं गिरी उवरे । चोमुख वावि विशालारे । वावि वावि विच इक इक पर्वत । राजतरंग रसालारे ॥ ८ ॥ ( नं० ) चौसठि सहस जोयण उत्तंगे । दश सहस सम पिहुलारे । चिहुंदिशि सोभ सोहे दधिमुख गिर । तिहां प्राशाद सुविमलारे ॥ ९ ॥ ( नं० ) वावि वाविनें अंतर विदिशें । रतिकर पर्वत रूडारे । दोय दोय संख्या ए जगदीसे । कह्या नही एकूडारे ॥ १० ॥ ( नं० ) जोयणसहस मान दश ऊंचा । दश दश सहस विस्तारारे । झल्लरि सम संठाण जगद्गुरु । निश्चय ए निरधारारे ॥ ११ ॥ ( नं० ) ते ऊपर प्राशा

द सतोरण। अंजनगिरि परि माणें रे। जिन प्रतिमानी संख्या तेहिज। श्रीजिनराज वखाणें रे ॥ १२ ॥ ( नं० ) इम प्राशाद प्रचूना बावन। नंदीसर वरद्वीपे रे। द्रव्य भाव विध पूज करंता। मोह महाभड जीपे रे ॥ १३ ॥ ( नं० ) प्रवचन सार उद्धार प्रकरणें। जीवाभिगमें जाणोरे। इम अधिकार छे ग्रंथ अनेकै। इहां संका मत आणोरे ॥ १४ ॥ ( नं० ) जिम सुरपति विरचे तिहां पूजा। ते अनुभव इहां ल्यावोरे। ध्यावो जिम पावो परमातम। जैनचंद्र गुणगावोरे ॥ १४ ॥ ( नं० ) इति नंदीसर द्वीप स्तवनम् ॥ ॥ ❀ ॥

## ॥ ❀ ॥ अथ नंदीश्वर तपस्याकरण विधि लि० ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ शुभदिन शुभ घमी गुरूके पास नंदीश्वर तप ग्रहण करै। नंदीश्वर द्वीपके चारूं दिश तरफ ( ५२ ) चैत्यकी अपेक्षायें। अमावसके अमावस ( ५२ ) उपवास करै। जिस दिन जो माहाराजके नामका उपवास होय। उसी नामको २००० गुणनो करै ( सो लिखते है ) ॥ ❀ ॥

॥१॥ऋषभाननजी सर्वज्ञाय नमः॥❀॥२॥ श्रीचंद्राननजी सर्वज्ञाय नमः॥❀॥
॥ ३ ॥ श्रीवारषेणजी सर्व० ॥ ४ ॥ ❀ ॥ श्रीवर्द्धमानजी सर्व० ॥ ❀ ॥

( यह ) च्यार नामकों ( ४ ) वेर सुलटा ( ४ ) वेर उलटा गिणें। अनुक्रमें ( १३ ) उपवास करनेंसें एक उली होय ॥ (४) वार उली करणेंसें, यह तप संपूर्ण होय। पीछे शक्ति माफक ऊजमणो करै। नंदीसर द्वीप को मंमल वणावे। पूजा करावे। ( इत्यादि महामहोछव करके )। ग्यान पूजा करे। साहमी वछल करै। मंमल पूजाकी विसेष विधि गुरूके वचनसें जाणके करै। इति नंदीसर तपस्याधिकारः ॥ ॥ ❀ ॥ ॥ ❀ ॥

## ॥ ❀ ॥ अथ वैशाख माशमध्ये पर्वाधिकार लि० ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ वैशाखके महिनेमें ( मिती ) वैशाख सुद ३ हे ( सो ) अक्षय तृतीया नामसें पर्व प्रसिद्ध हे ( इस दिन ) श्रीऋषभ देव स्वामीके। चारित्र ग्रहण कियां पीछे। बारे माशीका पारणा। सोमयश राजाके पुत्र। श्रीश्रेयांस कुमरजीके हाथसें। इक्षुरस सेती हुवा ( उसी समय ) उत्तम दानके प्रभावसें। सर्व देवगण प्रमोदवंत होके। सुगंध जलकी वर्षा ॥ १ ॥ सुगंध पुष्पोंकी वर्षा ॥ २ ॥ ( १२॥ ) कोम सोनइयोंकी वर्षा ॥ ३ ॥ आकास

सें अहो दानं २ ऐसें उदघोषणा ॥ ४ ॥ देव दुंदुभि वाजित्र ॥ ५ ॥ ऐसे पांच द्रव्य प्रगट किये । श्रेयांस कुमरका जश तीन भुवनमें विस्तरण हुआ । ( इसी दिनसें ) आहार देणेंकी विधि सबकों मालुम हुई । इस दान के प्रभावसें श्रेयांस कुमर अक्षय सुखकों प्राप्त हुवा । ( इसीसें ) अक्षय तृतीया पर्व्व श्रीसंघमें परम मंगलकारी है । इस पर्व्वके आणेंसें । अछे वस्त्र आभूषण पहरके । भगवंतके मंदर जावे । अष्ट द्रव्यसें पूजन करे । स्नात्र । अष्ट प्रकारी । सत्तरभेदी ( इत्यादिक ) पूजा करावे ॥ पीछे गुरूके मुखसें एकासणादिक पच्चक्खाण करके । पर्व्वकी महमा सुणें । अपनें घरमें मंगलीक भोजन तैयार होनेंसें । गुरूकों वहरायके । सर्व कुटंब इकठे होके जीमें । और ( जो ) मंगल कार्य करणा होय ( सो ) इसी दिन करे । ( इस माफक ) इस पर्व्वकों जो भव्यजीव सेवन करेंगे । उसीके तप तेज सदा वढते रहेंगे । अलं विस्तरेण ॥ इति अक्षय तीज पर्वाधिकारः

## ॥ ❀ ॥ अथ तृतीय ज्येष्ठमाशा पर्वाधिकारः ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ ज्येष्ट कृष्ण त्रयोदशी ( १३ ) के दिन ( शोलमा ) श्रीशांतिनाथ स्वामीका निर्व्वाण कल्याणक है । ( इसीसें ) यह दिन बडा उत्तम है । सर्व ठिकाणें श्रीसंघ इकठे होके । । विधि संयुक्त शांति पूजाका महोछव करावे । शांति जल लेजाके । अपनें २ घरमें छांटे । इस शांति पूजाके करानेंसें । मारी हेजा । ( इत्यादि समुदाइक रोग ) कभी श्री संघमें व्याप्त न होय ( अथवा ) कोई श्रावकके घरमें रोग चालो रहतो होय ( वा ) बहुत चिंता रहती होय ( तो ) इसी दिन शांति पूजाका उछव कराणा चाहिये । ( इसीसें ) आधि व्याधि ग्रहादिककी पीडा सर्व दूर होय । अनेक मंगल श्रेणी प्रवर्त्तन होय ॥ इति ज्येष्टवद ( १३ ) पर्वाधिकारः ॥ ❀ ॥

## ॥ ❀ ॥ आषाढ माश मध्ये पर्वाधिकार लि० ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ आषाढ सुद १४ के दिन । चौमाशी १४ इस नामसें पर्व्व प्रसिद्ध है ( सो ) लिखते है ॥ ( यथा ) सामायका वस्यकपोषधानि । देवार्च्चन स्नात्र विलेपनानि । ब्रह्मक्रिया दान तपो मुखानि । भव्या श्चतुर्मासक मंडनानि ॥ १ ॥ ( अर्थ ) भोभव्या एतानि सामायकादि धर्म कृत्यानि । चतुर्मास

कस्य मंडनानि अलंकार न्नूतानि विद्यंते ॥ अहो नव्य प्राणी जीवो ( यह ) सामायक कों आदलेके ( जो ) धर्म कृत्यहै ( सो ) चोमासै के मंम्नहै। अलंकार समानहै । ( यथा शक्ति ) यह चौमासे पर्वमें । केइ जीव । सामायक । पम्किमणा । पोशा । करै । केइ नगवानके मंदरमें नानाप्रकारकी पूजा करै । केइ शीलव्रत पालै । केइ सुपात्र दान देवै । केइ नाना प्रकारकी तपस्या करै जैसो धर्मकाम अपणी शक्तिसें वण आवै ( सो करै ) इसमें विरोध नहीं । कोई प्रकारसें धर्मका नद्योत करणा चाहियै ( जिससें ) सर्व श्रीसंघमें कल्याण माला प्रगट होय । और चौमाशी ( १४ ) के दिन । सर्व मंदर दरशन करनेकों जावै । पांच शक्र स्तव देव वांदै । पीछे गुरूके पास जाके । चौमासे पर्वका व्याख्यान सुणें। सर्व चीजका प्रमाण करके । नपरांत सोगन लेवै । सांऊकों चोमाशी पम्किमणो करै । ( इसी माफक ) काती चौमाशै । फागुण चौमाशैकों पिण सेवन करै ॥ इति चतुर्माश पर्वाधिकारः कथितः ॥ ❀ ॥ ॥ ❀ ॥

## ॥ ❀ ॥ अथ श्रावण माश मध्ये तपस्याधिकार कथ्यते ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ श्रावण माशमें कई नव्य जीव । मम्माई आदिक खेत्रोंमें । नाना प्रकारकी पूजा नाटकादिउत्सव, अंगी रचना करायके चौमाशै पर्वका नद्योत करते हैं । ( इसी माफक ) सर्वठिकाणें नाना प्रकारकी पूजा कराणी चहियै । और वहुत ठिकाणें की श्रावकण्यां इस महिनें में कई तरैकीतपस्या करै है । ( जिसमें ) नत्तम फलकी देनें वाली कई तपस्या ( विधि प्रपाक ग्रंथसें ) नध्धरण करके । संखेपविधिसें इहां लिखतेहैं ॥

## ॥ ❀ ॥ अथ दुटकर तपस्या विधि लि० ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ पुरिमढ्ढ १ । एकासण १ । नीवी १ । आंविल १ । नपवास १ । ( यह १ लत्ती ) इसी तरै पांच लत्ती करै । तपो दिन २५ । ऊजमणें ( २५ ) । लाडू चढावै ॥ ❀ ॥ इति इंद्रि जय तप ॥ १ ॥ ❀ ॥ ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ एकासण १ । नीवी १ । आंविल १ । नपवास १ । ( इसी तरै ) लत्ती च्यार करै । तपो दिन १६ । ऊज मणें १६ लाडू चढावै ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ इति कषाय जयतपः २ ॥ ❀ ॥ ॥ ❀ ॥ ॥ ❀ ॥

परणति करण करावण । सकल लोक सुखकरणें ॥ मेरी० ॥ १ ॥ गहिर सिंधु भव निपतीत तारण । तरण तरणि गुणधरणें ॥ मेरी० ॥ अनंतरूप धर दुरगति भयहर । परमज्योति अधिकरणें ॥ २ ॥ मेरी० ॥ करुणाधार विमलगुण आगर । निरुपम अशरण शरणें ॥ मेरी० ॥ ए जिनचरण दीप पूजनसें । अरचीजै दुखहरणें ॥ ३ ॥ मेरी० ॥ केवल विमल चिदानंद ल हीयै । दीपपूजके करणें ॥ मेरी० ॥ रतनदीपसें करै आरती । हरषित जिन गुण वरणें ॥ ४ ॥ मेरी० ॥ ए प्रभुचरण सेव भवि जनकुं । अम्रित पद सुवितरणें ॥ मेरी० ॥ कुमति रजनी अग्यान तिमिरहर । वर शिवचंद्र सुकिरणें ॥ मेरी० ॥ ५ ॥ ( काव्यं ) मदन सिंधुर सिंधुर वैरिणं । गुरुकषाय करेणु समीरणं । मदधरा धरता बल वैरिणं । जिनगणं प्रयजे सुप्रदीपकै ॥ ६ ॥ ॐ ह्रीँ श्रीँ अर्हँ परमात्मने० । प्रणत० । कठिन० । नंदीश्वर० । श्री रुषभानन, चंद्रानन, वारिषेण, वर्द्धमाना, भिधाना ऽष्टोत्तरैकशत शाश्वत जिनेंद्रेभ्यो । दीपं यजामहेस्वाहा ॥ ❀ ॥ इति पंचमी दीपपूजा ॥ ५ ॥ ❀ ॥

## ॥ ❀ ॥ अथ ( ६ ) अक्षत पूजा ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ( दूहा ) ॥ छठी अक्षत अरचना । करियै धरि सुभभाव । बरियै सिद्धिबधू परम । अक्षय सुखनोदाव ॥ १ ॥ ( राग सारंग ) हां होरे देवा बावन्नाचंदन घसि कुमकुमा ( ए चाल ) ॥ हांहोरेवाला ॥ एजगदीशर हितकरू । अलवेसर जिनमहाराज ए ( हांहो रेवाला ) अतिगहिरा भव जलधि तें । प्रभु तारण तरण जिहाजए ॥ १ ॥ ( हांहोरे० ) भीमकरम कुंजर घटा । भंजन मृगराज समानए ( हांहोरे० ) भव्यकमल प्रतिबोधवा । ए प्रभु वासर महिरानए ॥ २ ॥ ( हांहोरे० ) रजतशालि तंदुलमयी । अक्षत पूजन अग्रसारए ( हांहोरे० ) ए पूजा जिनचंद्रनी । वांछित सुखनी दातारए ॥ ३ ॥ ( हांहोरे० ) ठवण जिनंद दरशण अछै । अनुभव रस तरुनो कंदए । ( हांहोरे० ) भाव जिणेसर दरशनो । कारण कह्यो सकल जिणंदए ॥ ४ ॥ हां० ॥ ए पाठक शिवचंद्रनें । जिनचरण शरण आधारए ॥ हां० ॥ प्रतिभव हुइज्यो एकही । छट्ठी अक्षत पूजा सारए ॥ ५ ॥ ( काव्यं विजित मंदर भूधर धीरतं । निहत सागर राज गंभीरतं । प्रजित पातक योध सुवीरतं

जिनगणं प्रयजे ऽक्षतपूजया ॥ ६ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं अर्हं परमात्मभ्योऽनता० प्रणत० । कठिन० । नंदीश्वरा० श्री ऋषभानन, चंद्रानन, वारिषेण, वर्धमाना भिधानाऽष्टोत्तरैकशत शाश्वत जिनेंद्रेभ्यो ऽक्षतं यजामहे स्वाहा ॥ ❀ ॥ इति छठी अक्षत पूजा ॥ ६ ॥ ❀ ॥ ॥ ❀ ॥ ॥ ❀ ॥

## ॥ ❀ ॥ अथ (७) नैवेद्य पूजा ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ (दूहा) हिव पूजा नैवेद्यनी । सप्तम अतिह रशाल । करीयें जिनवरनी अचल । लहीयें मंगल माल ॥ १ ॥ (राग) जिनगुणगानं श्रुत अमृतं (ए चाल) ॥❀॥ जिनवर दरसण वर अमृतं । एजिनदरसण अमित फ रसै । पामें अनुपम कांचनतं । तिणसें सुरपति प्रभुदरसण वरि । जगतें गावै जिनचरितं० ॥ २ ॥ जिन० ॥ मोदक घृत वर खज्जक परमुख । वरनैवेद्य सरस धरितं । हरि गण गज प्रभु आगलि ढोवै । मणि मय कनक थाल भरितं ॥ जि० ॥ ३ ॥ जेनैवेद्य करी जिन पूजन । करइतेह जग मन हरितं । अतिहीं स्वादु सुर गति शिव पद सुख । तातिं नितसेवैं भ वि तुरितं ॥ ४ ॥ जिन० ॥ विंशति पदमें एजिनपति पद । वर शिवचंद्र विमल अनितं । इण पद सेवक भविजन केरो । संचित भूरि हरइ दुरितं ॥ ५ ॥ जिन० ॥ (काव्यं) अनंत विज्ञान मयस्वरूपं । समस्त लोक त्रय भूति भूपं । लसद्गुणौघा मृत चारु कूपं । यजेसु नैवेद्य चया जिनौघं ॥६॥ ॐ ह्रीं श्रीं अर्हं परमात्मभ्यो० । प्रणत० । कठिन० । नंदी० । श्रीऋषभानन, चंद्रानन, वारिखेण, वर्द्धमाना, भिधानाष्टोत्तरैक शत शाश्वत जिनेंद्रेभ्यो नैवेद्यं यजामहे स्वाहा ॥ इति सप्तमी नैवेद्य पूजा ॥ ७ ॥ ॥ ❀ ॥ ॥ ❀ ॥

## ॥ ❀ ॥ अथ (८) फल पूजा ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ (दूहा) ॥ जिन फल पूजा अष्टमी । कष्ट अनिष्ट विदार । करीयें सुभभावें सदा । भरीयै पुण्यभंमार ॥ १ ॥ (राग धन्या सिरी) तेज तरणि मुखराजै (ए चाल) ॥ सुरनायक जशगावै । जिनजीको सुर० (आंकणी) निरमल मन वच काय करणतें । जुलि २ सीस नमावै । सुर अवतार सफल भयो मेरो । जिनपूजन सुपसावै ॥ १ ॥ जिनजीको सुर० नयन चकोर चंद्र समज्योती । संचित दुरित पुलावै । निरखि निरखि मन

मोहन मूरति। आनंद अंग न मावै ॥ २ ॥ जिनजीको० ॥ नालिकेर नारंगी कवला। केला आम्र अणावे। पुंगीफल दाडिम परमुख फल। जिनवर चरण चढावे ॥ ३ ॥ जिन० ॥ जे भवि फल पूजा जिनवरकी। करे करावे भावे। अनुमोदै तेपरम चिदानंद। घन अभित फलपावे ॥ जिन० ॥ ४ ॥ वरसअढार छिहोत्तर जेठे। प्रतिपद सुकल सुहावे। चंद्रसूनु वासर जयनगरै। खरतरगछ जगचावे ॥ जि० ॥ ५ ॥ श्रीजिन हर्षसूरि सूरीसर। विजयमान वडदावे। रूपचंद्र गणि पाठक पारिंद्र। वादींद्र विरुद धरावे ॥ जिनजी० ॥ ६ ॥ तासुशीश वाचक पुण्यशील शिष्य। समय सुंदर कहिरावे। तासुशीश पाठक शिव चंदें। पूजरची मनुभावे ॥ ७ ॥ जिनजी० ॥ जेनंदीश्वर शास्वत जिनकी। वसुविध पूज रचावे। ते जन सकल लोकके ईश्वर। तीर्थंकर पद पावे ॥ ८ ॥ जिन० ॥ ( कलश ) सुरपति सुरासुर, वृंद वंदित, चरण पंकज मघहरं। सद्वीप नंदीश्वर जिनालय, परमतर सुखमाकरं। अतविशद हिमकर चंद्रिकामल निखिलगुण मणिसागरं। जिनराज गण मह मर्च्चये वर फलचयैः करुणाकरं ॥ ९ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं अर्हं परमात्मभ्यो०। प्रणत०। कठिन०। नंदी०। श्री ऋषभानन, चंद्रानन, वारिषेण, वर्द्धमाना भिधानाष्टोत्तरकैशत शाश्वत जिनेंद्रेभ्यो फलं यजा महे स्वाहा ॥ ❋ ॥ इत्यष्टमी फल पूजा ॥ ८ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ दूहा ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ पूरबदिशि अंजन गिरी। मंदिरगत जिनराज। अष्टविध पूजायै सदा। अरचीजे हितकाज ॥ १ ॥ पूरब प्रमुख चिहुंदिशै। पुष्करणी अभिराम। दधिमुख चतुर्मंदिर जिना। अरचीजे शुभकाम ॥ २ ॥ ईशानादिक विदिशि गत। वसु रतिकर गिरिराज। मंदिरगत जिनराजकी। रचीये पूजसमाज ॥ ३ ॥ दक्षिण दिशिअंजनगिरी। मंदिरगत महाराज। वसुविध पूजाये सदा। पूजीजे हित काज ॥ ४ ॥ दक्षिण अंजन शैलने। चउदिशि दधिमुख सार। चतुर्मंदिर जिनरायकी। करीये पूजउदार ॥ ॥ ५ ॥ दक्षिण ईशानादिकै। विदिशें अतिह उदार। अष्ट रतिकर गिरिवर जिना। पूजो विविध प्रकार ॥ ६ ॥ पश्चिमदिशि अंजन गिरी।

मंदिर जिन महाराज । वसुविध पूजायें सदा । पूजो भविक समाज ॥ ७ ॥ पश्चिम अंजन शैलनें । चउदिशि दधिमुखधार । चउ मंदिर जगनाथकी । पूजकरो सुखकार ॥ ८ ॥ पश्चिम ईशानादिकै । विदिशैं जग हितकार । अम रतिकर गिरि जिन भतें । अरचुं जगदाधार ॥ ९ ॥ उत्त रदिशि अंजनगिरी । मंदिर गत जगराय । अष्टविधार्चनसैं भविक । अर चो जीउ सुखदाय ॥ १० ॥ उत्तर अंजन शैलनें । चउ दिशि दधिमुख । नाम । चउ मंदिर तीर्थेशनें । अरचो शुभपरिणाम ॥ ११ ॥ उत्तर ईशाना दिकै । विदिशैं रुचिराकार । वसु रतिकर गिरि जगप्रभू । पूजो अरति विदार ॥ १२ ॥ सकल संघ वलि जेठमल । कोठारी चितचंग । इनके आग्रह सें करी । एहपूज मन रंग ॥ १३ ॥ इति नंदीश्वरद्वीपकी पूजा सं० ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ नंदीश्वर लघु अष्टप्रकारी पूजा ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ स्वर्वासिवासे सुतरां प्रकाशे । नंदीश्वरे द्वीप वरेष्टमेहम् । सुगंधि तीर्थांमि जलैः सुभक्तए । जिनेश्वराणां स्नपयामि मूर्त्तीः ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्री नंदीश्वरे । अष्टम द्वीपे । श्रीमत्शाश्वत जिनेश्वरेभ्यो । जलं० ॥ ❋ ॥ स्वर्वासिवासे सुतरां प्रकाशे । नंदीश्वरे द्वीपवरेष्ट मेहम् । कर्पूर स चंदन कुंकुमैश्च । समर्चये श्रीजिनराज मूर्त्तीः ॥ २ ॥ ❋ ॥ स्वर्वासिवा०।नंदी०।विकास भाक् शुद्धसुगंधि पुष्पैः । समर्चये श्रीजिनराज मूर्त्तीः ॥ ३॥❋॥स्वर्वासिवासे० नंदी० । तुरुक कृष्णा गुरु मुख्यधूपं । मुदा प्रयच्छामि जिनेश्वरेभ्यः ॥ ४ ॥ ॥❋॥स्वर्वासिवा०। नंदी०। सुनिर्मलाज्येन भृतैः प्रदीपैः । कुर्वे प्रमोदा जिन राज पूजाम् ॥ ५ ॥ ❋ ॥ स्वर्वासि० । नंदी० । स्वयं पुरस्ता जिन पुंगवानां। सदक्षतौघा नुप ढौकयामि ॥ ६ ॥❋॥ स्वर्वासि० । नंदी०। स्वयं पुरस्ता० । नैवेद्य जातान्युप ढौकयामि ॥ ७ ॥ ❋ ॥ स्वर्वासि० । नंदी० । स्वयंपुर० । फलानि चाग्रयाण्युप ढौकयामि ॥ ८ ॥ ❋॥ इत्थं जिनानां प्रविधाय पूजां। सद्रव्यतो भाव विशुद्धिभाजः । भव्यांगिनो नुक्रमतो लभंते । स्वर्गंच मोक्षं विरहाद्भवस्प ॥ ९ ॥ इत्यष्टप्रकार पूजाष्टकम् ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ श्रीनंदीश्वराष्टमे द्वीपे द्वापंचाशजिनालय पूजा विधिः ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ तहां पहला पूर्वदिशिमें चौमुख पूजा ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ पूर्व दिशिके बीचमें अंजन गिरीके चौमुख आगे । अष्टद्रव्य नालेर पांन थापना लेकर खमा रहै ॥ नमोर्हत् सिद्धा० ॥ शिखरणी छंद ॥ दिशी श्रीपूर्वस्यां सुरवर युतै देवरमणैः । स्फुरत् तुंगे शृंगे जलदसदृशै कज्जल गिरौ ॥ जगत्पूज्ये सिद्धायतन उदिते भूमि विदिते । नमो नंदीद्वीपे ऋषभ जिननाथादि विभवैः ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं अर्हंपरमात्मने अनंतानंत ज्ञानशक्तये जन्म जरा मृत्यु निवारणाय श्रीऋषभानन चंद्रानन वारिषेण वर्द्धमाननामानो एकशत चतुर्विंशति अधिक शाश्वत जिननाथाय जलं चंदनं पुष्पं धूपं । दीपं अक्षतं नैवेद्यं फलं ॥ यजामहे स्वाहा ॥ इति प्रथम पूजा ॥ १ ॥ ❋ ॥

## ॥❋॥ दधिमुखपर्वतपूर्वदिशिमें (पूर्ववत्) द्रव्यलेकेखडारहै ॥❋॥

॥ ❋ ॥ शिखरणी छंद ॥ ततः प्राच्यां वापी विमलसलिला देव रमणा । दनंद्या नंद्याकाजल जललिता तोरणभृता । तदुत्संगाधिस्थे दधिमुख गिरौ चैत्य निलये । नमंस्तत्र श्रीमदृषभजिननाथादि विभवे ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं अर्हंपरमा० अष्टद्रव्यंयजा० ॥ २ ॥

॥ ❋ ॥ दधिमुखपर्वत दक्षिणदिशिमें ॥ शिखरणी छंद ॥ तदैताद्रेरम्या चलद नल सत्तोय निवहा । शुभ्रा मोघाप्राच्यां भ्रमर निकरैर्झंकृततरा।तदुत्संगाधिस्थे दधिमुखगिरौ चैत्य निलये । नमस्तत्र श्रीमदृषभजिननाथादि विभवे ॥१॥ ॐ ह्रीं श्रीं पर० अष्टद्रव्यंयजामहे स्वाहा ॥ इति ॥ ३ ॥ ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ पश्चिम दिशि दधिमुखपर्वतमें ॥ शिखरणी छंद ॥ प्रतीच्या माशायां तदधि गिरितो मंजुलधरा । सुवापीगोस्तूपा सुर सरदिवा भांति सततं । तदुत्संगाधिस्थे दधिमुखगिरौ चैत्यनिलये । नम स्तत्रश्री मदृषभजिननाथादिविभवे ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं अर्हं० अष्टद्रव्यंय० स्वाहा ॥ ४ ॥ ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ उत्तरदिशिमें दधिमुख पर्वतपर ॥ शिखरणी छंद ॥ उदीच्यां सोपाना वतर दमरस्त्री व्रजवदा । सुदर्शाद्यानांता तदचलवरा त्पुष्करणिका।तदु

त्समाधिस्थे दधिमुख गिरौ चैत्यनिलये । नमस्तत्र श्रीमदृषभ जिननाथादि विभवे ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं अर्हं० अष्टद्रव्यं य० स्वाहाः ॥ ५ ॥ ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ ईसानकूणमें रतिकर पर्वतपर ॥ वसंततिलकाछंद ॥ वाप्यंतरे रतिकरः प्रथितावदातः । ईशानगो गिरिवरो मगनाश्रितश्च॥ तत्रस्थ चैत्य ऋषभादि जिनेश्वराणां । वंदे मुदाविशद बिंब मुदारवृत्त्या॥१ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं अ० अष्टद्रव्यंय० स्वाहा ॥ ६ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

॥ ॥ ❋ ॥ ईशानकूणमें दूसरा रतिकरपर्बतपर ॥ काव्यं ॥ तादृक्वरो रतिकरोपि तथा द्वितीयः। शैल स्सहोदरइव प्रचकास्ति यत्र । तत्रस्थ चैत्य ऋषभादि जिनेश्वराणां। वंदे मुदा विशदबिंब मुदारवृत्त्या ॥ ॐ ह्रीं श्रीं अर्हं० अष्टद्रव्यंय० ॥ ७ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ अग्नि कूणमें प्रथम रतिकरपर्वतपर ॥ काव्यं ॥ अग्न्याश्रितो रतिकरो रति मूर्त्तिरूपः । स्वर्गांगणो वसुमतीव तथेव तस्य । तस्मिन् जिनालयवरेजगदीश्वराणां । रूपं ततोस्मि नरजन्म फलाभिलाषो ॥१॥ ॐ ह्रीं श्रींऽर्हं० अष्टद्रव्यं० य० इति ॥ ८ ॥ ❋ ॥ ॥❋॥ ॥❋॥

॥❋॥अग्निकूणमें दूसरा रतिकर पर्वतपर ॥काव्यं॥तत्रैव तत्समधरस्समपंक्तितोभ्यो।गोत्रोत्तमो रतिकरो नरदेवकाम्य॥तस्मिन्जिना०रूपंततो०ॐ ह्रीं०॥९॥

॥ २ ॥ नैरुतकूणमें रतिकर पर्वतपर ॥ काव्यं ॥ नैरुत्यगो रतिकर स्सुरशैलकीर्त्तिः ॥ विस्फूर्त्तिमूर्त्ति विजितः शुशुभे सदैव ॥ तत्रस्थ जैनभुवने भुवनोत्तमत्वे । संस्तोमि साधुऋषभादि प्रभुं सदाभं ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं ऽर्हं अष्टद्रव्यंय० ॥ १० ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ नैरुतकूणमें दूसरे रतिकर पर्वतपर ॥ काव्यं ॥ तस्यैव पार्श्वपरिवर्त्ति नगाधिराज॥ स्ततुल्यगो रतिकरो द्युतिभृद्दिगंतः । तत्रस्थजैन० ॥ संस्तोमि० ॥ ॐ ह्रीं श्रीं अर्हं० । अष्टद्रव्यंय० स्वाहा ॥ ११ ॥ ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ वायव्यकूणमें पहिले पर्वत रतिकरपर ॥ काव्यं ॥ गीर्वाण वर्गगतिदः शुभदो जनानां । वायव्यगो रतिकरः कुधर स्तथैव । तत्रापि पारगत मंदिरबिंब वृंदं । नित्यं नमामि वृषभादि जगत्प्रभूणां ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं ऽर्हं० स्वाहा ॥ १२ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

॥ ❀ ॥ वायव्यकूणमें दूसरे रतिकरपर्वतपर ॥ काव्यं ॥ तत्सदृशो रतिकरः सुख चारुभूमिः । पद्मानुराग इतरः कलकेलि सद्म । तत्रापिपारग० । नित्यं नमामि० ॥ ॐ ह्रीँ श्री ऽर्हं । अष्टद्रव्यं यजा० ॥ १३ ॥ ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ दक्षिणदिशिमें अंजनगिरि पर्वतपर ॥ काव्यं ॥ इंद्रवज्राछंद ॥ योदक्षिणस्यां दिशिभातिनित्यं । द्योतांजनाद्रीरमणीय ताद्रः । तस्योपरस्थे जिनराज चैत्ये । नौमि स्वयंभू रुषभादिजातं ॥ १ ॥ ॐ ह्रीँ श्री अर्हं०॥१४॥

॥ ❀ ॥ पूर्वदिशि पुष्करणी दधिमुख पर्वतपर ॥ काव्यं ॥ तत्पर्वता त्प्राक दिशि राजमाना । नंदोत्तरा पुष्करणी प्रधाना । दध्याननाद्रेः तदगाधतोये । चंद्राननाद्यं प्रणमामिसद्यः ॥ १ ॥ ॐ ह्रीँ अर्हं० स्वाहा ॥ १५ ॥ ॥❀॥

॥ ❀ ॥ दक्षिणदिशिमें अंजनगिरिंदाधिमुखपर्वतपर ॥ काव्यं ॥ नित्योद्योता दंजना दक्षिणस्यां । नंदावापी सार्वनाम तदंतः ॥ दध्यास्याद्रौ चंदनाद्यै र्भजामि॥प्राशादे श्रीवर्द्धमानादि सार्वं ॥ १ ॥ ॐ ह्रीँ श्री ऽर्हं० ॥१६ ॥

॥ ❀ ॥ पश्चिमदिशि दधिमुखपर्वतपर ॥ काव्यं॥तस्यैवाद्रेः पश्चिमायां सुनंदा । तस्यामध्ये श्रीदधिस्यान्न गेंडुः । तस्मिन्चैत्यै श्रीजिनाधीश जालं । नामंनामं तंनमामि प्रकामं ॥ १ ॥ ॐ ह्रीँ श्री ऽर्हं० स्वाहा ॥ १७ ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ उत्तरदिशि वाप्यां दधिमुखे ॥ काव्यं ॥ उदीचीना दीर्घिका नंदिवर्द्धनीसान्वर्था तन्नगा तत्रसंस्थे । जैनावासे बारिषेणादिबिंब । मत्वानाथे मुक्तिसौख्यंनितांतं॥१॥ॐ ह्रीँ श्री॥अर्हंपरमात्म० अष्टद्रव्यं य० स्वाहा ॥१८॥

॥ ❀ ॥ ईशानकूणें प्रथमरतिकरविषै चैत्य० ॥ काव्यं ॥ रतिकरोस्ति जिनालय माश्रितो । विदिशि भैरव दैवत एतयोः । तदचलै रुषभादिजिनेश्वरं समनुनम्य रमामितदंतिके ॥ १ ॥ ॐ ह्रीँ श्री ऽर्हं० स्वाहा ॥ १९ ॥ ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ ईशानकूणे द्वितीयरतिकरपर्वते ॥ काव्यं ॥ द्रुतविलंबितछंद ॥ तदपरोपि तथैव तदन्वितो । जिननिकेतन केतु सुमंडितः । तदचले रुषभादि जिनेश्वरं । समनुनम्य रमामित दंतिके ॥ ॐ ह्रीँ श्री परमात्मा० स्वाहा ॥२०॥

॥ ❀ ॥ अग्निकूणें रतिकरपर्वतें ॥ काव्यं ॥ द्रुतविलंबितछंद ॥ रतिकरो जिनराज गृहांकितो । लसतिवन्हि बिदिग्भू क्षितिभूषितः । तदपरस्तदगे रुषभादिकं । नमत नाथ मनाथ सनाथकं ॥१॥ ॐ ह्रीँ श्री परमात्म० ॥२१॥

॥ ❋ ॥ अग्निकूणेंदूजे रतिकरपर्वतें ॥ काव्यं ॥ तद परापरगो नग नायको। रतिकर स्तादितै जिनमंदिरे । नति तति र्मतिरोह तुमामकी। लसदनं त गु णाकरते प्रनो ॥ १ ॥ ॐ ह्रीँ श्री परमा० स्वाहा ॥ २२ ॥ ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ नैऋतिकूणें प्रथमरतिकरें ॥ काव्यं ॥ द्रुतविलंबितछंद ॥ विदिशि नैर्ऋतिगे जिनपालये । रतिकरे रुषनादि स्वयंनुवं । सुमनसा सुमनोत्नि रितोजनात् । यजत नव्यजना अतिनावतः ॥ १ ॥ ॐ ह्रीँ श्री ऽर्हं० ॥ २३ ॥

॥ ❋ ॥ नैरूतें दूजे रतिकरें ॥ काव्यं ॥ द्रुतविलंबितछंद ॥ तदितरः सम सीम धरा धरो । रतिकरो विनवेश्म विनर्त्तियः । तदचले जिनराज जगद्गुरु सतत नौमि मुदा रुषनादिकं ॥ १ ॥ ॐ ह्रीँ श्री परमा० स्वाहा ॥ २४॥❋॥

॥ ❋ ॥ वायव्यकूणें प्रथमरतिकरें ॥ काव्यं ॥ द्रुतविलंबितछंद ॥ अनिल देव विदिग्धरणीधरो । रतिकरों जनतोस्ति तदिद्रगे ॥ नवतुमे रुषनादि ज गत्पतौ । सतविधानमनंत मनंतशः ॥ १ ॥ ॐ ह्रीँ श्रीँ० ॥ २५ ॥ ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ वायव्ये दूजे रतिकरें ॥ काव्यं ॥ द्रुतविलंबितछंद ॥ रतिकरोपि तदन्यतरस्तथा । शिरसितस्य जिनायतने यथा । दधतुमे जिनपुंगवचंदना ॥ विधिवदंग नव त्यदपंकजे ॥ १ ॥ ॐ ह्रीँ श्रीँ ऽर्हं ॥ २६ ॥ ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ पश्चिम दिशि अंजनगिरि विषे चैत्यपूजाः ॥ काव्यं ॥ नंदीश्वरे नंदित पश्चिमायां । स्वयंप्रनः सुप्रन यांजनाद्रिः॥ तज्जैन सद्मे गतनीति छद्मे । नजामिनक्तया वृषनादिवृंदं ॥ १ ॥ ॐ ह्रीँ श्रीँ ऽर्हं० ॥ २७ ॥ ॥ ❋ ॥

॥❋॥ पश्चिमदिशि अंजनगिरिसें पूर्वदिशि दधिमुखपर्वतें चैत्यगृहआगें ८ वस्तुलेईपढे ॥ काव्यं ॥ हिरणीछंद ॥ दधिमुखगिरि नंद्रा वाप्यां रराजत दंजना । दधिनिचैत्ये पौरस्त्याया सुरासुर सेवितः । जिनपतिगृह तस्मिन्नूध्वों जिनं रुषनादिकं ॥ नमनविषयी कृत्यास्वादं सुधारस जं लने ॥ १ ॥ ॐ ह्रीँ श्री ऽर्हं० ॥ २८ ॥ ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ दक्षिणदिशि दधिमुखरेविषे चैत्यचौमुखआगें अष्टप्रकारपूजा ॥ ॥ काव्यं ॥ हिरणीछंद ॥ कनजलविशालायांवाप्यांतदेवनगांजनात । दिनकर करा घौ घौ पाच्यां दधीतमुखा चलः । तदचलवरे देवावासे प्रनोचरणां बुजे । परमशरणं प्राप्यानंतं मुदं लनितोस्मिते ॥१ ॥ ॐ ह्रीँ श्रीँ ऽर्हं० ॥२९॥

॥ ❀ ॥ पश्चिम दिशि दधिमुख चैत्यः ॥ काव्यं ॥ हिरणीछंद ॥ कमकुमुदा वाप्यांतस्मा च्चिलोच्चयतो जनात् वरुणककुभिः श्रीदध्यास्य स्तदङ्गु परिस्थिते। जिनपवसतौ श्रीमज्जैना कृर्ति विधिवदच्चूर्श। प्रणाति ताति जिनेत्वा नाथे स्वकीयसुखास्पदं ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं ऽर्हं० ॥ ३० ॥ ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ उत्तरदिशि दधिमुखचैत्यआगे अष्टप्रकार पूजा ॥ काव्यं ॥ हिरणीछंद ॥ जलधिसदृशां पुंडरियाद्याकिणीकिलदीर्धिका। दधिमुखनगःकौवेरीया तदंतरतौजनात्। तदुपरिगतेऽर्हत प्रासादे जिनेंद्रकदंबकं। ताजित दुरितौ जातो जातु प्रणम्य प्रभोः पुरः ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं ऽर्हं० ॥ ३१ ॥ ॥ ❀ ॥

॥❀॥उत्तरदिशि अंजनगिरिविषें अष्टप्रकार पूजा ॥ काव्यं ॥ हिरणीछंद ॥ जलधिसदृशा पुंडरियाद्या किणीकिल दीर्धिका।दधिमुखनगःकौवेरीया तदंतरतौ जनात्। तदुपरिगते ऽर्हतप्रासादे जिनेंद्र कदंबकं । ताजितदुरितौ जातो जातु प्रणम्यप्रभोः पुरः ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं ऽर्हं० ॥ ३२ ॥ ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ पश्चिम दिशि अंजनगिरितः दिर्धिकावापिके ईशान कूणमें प्रथम रतिकरैचैत्य ॥ काव्यं ॥ दीर्धिकयो रंतराल ईशांनग रतिकर नाम । तत्र विचित्र चरित्र जिनेश्वरध्यान। तद्गृहीत साधतसद्मनि श्रीरुषभादि राजान। मंतर्गत धृतिमत्यां वंदन सद्मान ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं ऽर्हं० ॥ ३३ ॥

॥ ❀ ॥ पश्चिम दिशि अंजनगिरितः दीर्धिकावापीके ईशानकूणमें द्वितियरतिकरपर्वते जिनालयआगें ऽष्टप्रकारद्रव्यलेईऊभार है ॥ काव्यं ॥ तैनैव रीत्या रतिकर इतर स्तस्य समेन। शोभति सोन्नत यशसासोयं सोश्च गुणेन। तद्गृहीत साधित सद्मनि श्रीरुषभादिराजान। मंतर्गते धृतिमत्यां वंदे ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं ऽर्हं० स्वाहा ॥ ३३ ॥❀॥ ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ हिवे ऽग्निकूणकेविषे दोयरतिकरहै तिसमें पहिले रतिकरें॥ काव्यं ॥ धन्यतम स्त्वं रतिकरगिरवर रत्नसमान। विदिशि कृशानौ मलमितानां पुण्य प्रधान। श्रीरुषभानन प्रभृति प्रभूणामूर्द्धस्थितेन। सिरसिधृतः श्रीसिद्धायतनैं स्वयिकायेन ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं ऽर्हं० ॥ ३४ ॥❀॥ ॥❀॥

॥ ❀ ॥ अग्नि कूणे दूसरा रतिकर चैत्य आगे ॥ काव्यं ॥ समश्रेणि स्थित विस्तृत पर्वत इतर स्त्वमेव। रतिकर रुचिर प्रभा खर जिनवर सद्म त

देव। शक्त्या त्रिकरण भक्त्या नम्यां नंदत एव। त्वामेव ददतु महोदय मेव श्री देवाधिदेव ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं ऽर्हं० ॥ ३५ ॥ ❀ ॥ ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ नैरुत्तकूणें प्रथम रतिकर पर्वत चैत्य आगे ८ प्रकारें पूजा ॥काव्यं॥ भवत्रय त्रायक शिव सुख दायक रुषभादि देव। लब्धिबावलिमालित्य चैत्य विराजित एव। जातो नैरुत्त विदिश जग द्रतिकर कारक ईश। रति कर नत श्रयितो स्मि त्वा महमेवमुनीश ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं ऽर्हं० ॥ ३६ ॥ ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ नैरुत्यकूणें २ रतिकरे पूजा ॥ काव्यं ॥ अपरे रतिकर ऊपरि न भोचर चर्चित चैत्य। चंचुमुदं चचराचर केतु मुदार मुपेत्यं। श्री रुषभादि पदोत्पल उज्वल अकल कृपेश। चेतो मधुकर उपरम तिस्म मे मुक्तिरमेश ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं ऽर्हं श्री परमात्म० ॥ ३७ ॥ ❀ ॥ ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ काव्य कहे ॥ समराधीश विदिशित्वदा श्रयतो रतिकारः। उदया चलाति धरातल उत्तम जिनपविहार ॥ तत्र चतुर्विध शुद्धसुधा निधि विबुध विवंद्य। श्रीरुषभादि प्रभुं प्रणमामि यशोभर नंद्य१॥ॐ ह्रीं श्रीं परमात्म०३८।

॥ ❀ ॥ अन्यतरे रतिकर गिरि शिषरे प्रवर प्रासाद। उद्यत चातुर्द्वार उ दार अपार अनादि। चातुर्गत भव भ्रांति निवारक अभिनव भान। श्री रुष भादि जिनाय नमो नमो भानु समान ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं ऽर्हं ॥ ३९ ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ उत्तरस्यां अंजन गिरि चैत्ये ॥ काव्यं ॥ चतुर शीति सहस्र योजन समुच्छ्रिते सांजन गिरि। मूलतो दश सहस्र योजन विस्तृतः शिरसोपरि। एक सहस्र योजन उदीचीनो रम्य श्री रमणायकः। स्तूयते तत्र सदैवमनका सार्वे श्री रुषभादिकः ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं ऽर्हं० ॥ ४० ॥ ❀ ॥ ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ काव्यं ॥ ततोंजनतोलक्ष योजनगते विजया सुनृता। प्राच्या सुवापि सत योजन लक्षमायत विसृता। अति कांत दधिमुख गिरि स्तस्यां अंबु मध्य गतोमता। स्तदुपरि प्रभु श्री रुषभ प्रभुत सनमामि प्रमोदतः ॥१॥ ॐ ह्रीं श्रीं परमात्म० ॥ ४१ ॥ ❀ ॥ ॥ ❀ ॥

॥ काव्यं ॥ परिपूर्ण पथो वैजयंति दाक्षिणात्या तदगिरे। विपुल गगनोत्कर्षे दधिमुख पर्वत स्तदभ्यंतरे। तस्य शिषरे धर्मनिकरे विशदतर जिनमंदिरे। गतदुर्मतोहंजिन नमन्न पि पुण्यपुल्लस दीदिरे ॥ १ ॥ ४२ ॥ ❀ ॥ ॥ ❀ ॥

॥ काव्यं ॥ जलधि जयनि प्रतिचीनाजयंती वापीततः । तन्मध्य दधिमुख भूभृदुच्चै त स्तथै वात्र समासतः।जिनराज भुवनं शर्म सदनं कर्म शत्रु निकंदनं। ऋषभादिपत्कज पुनीतंमे भवतुभूयो वंदनं ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं ऽर्हं० ॥ ४३ ॥

॥ ❋ ॥ काव्यं ॥ अपराजितां भूराजितांजन पर्वता दुत्तरभूवि । निर्मं त्स्यकजकल्लोलकलिता द्योतयंती भुवोभुवि । नगमुख्य दधिमुख नदगमध्यै तदुपरि चैत्यालयै । ऋषभादि बोधिदमयिकरोवि बोधिलाभ गुणाशये ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं ऽर्हं० ॥ ४४ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ ( काव्यं ) रमणीयकांजन रसाधरतो रतिकरो धरणी धव । ईशा नभूमौ तस्यमोलौ विश्वपति गृहपुंगवः । तत्र तादृश तदाकारं ऋषभप्र भृति कृपानिधिः । संस्मर्यचेतासि नमनलाभं लभे देव दयानिधिः ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं ऽर्हं० ॥ ४५ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ ( काव्यं ) तत्साम्य द्वितीयो चला द्वितीये रतिकर द्युती मती सदा । सकल मंगलमाल दातारि दीनबंधु गृहे सुदा।ऋषभादि दीनानाथ सेवे प्रतिदिनत्वा प्रतिततः । तत्र भवभय दुःखनिकरा न्मुच्यतां मां प्रति यतः ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं ऽर्हं० ॥ ४६ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ काव्यं॥ वहुल विदिशि विभर्त्तिसोयं रतिंविभुवर गृहं । विश्वभूषण मखिलदूषण दुष्टदुर्मोति निर्ग्रहं । सद्भाव भावित भव्यभाविजन व्यनीत रवी श्रमः । ऋषभादि पुरुषोत्तम पुनीतं जयंतु योहि नगोत्तमः ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं ऽर्हं० ॥ ४७ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ काव्यं ॥ अपर भूधर रूप सुंदर रतिकरे नत सुरनरे । विश्वेशविश द विहारधारे रत्नमय आनंदकरे । नाथ करुणाकर कृपालो श्रीश ऋषभादि प्रभो । त्वच्चरणसेवा सरण करणं दिशतु मांप्रतिहे विभो ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं ऽर्हं० ॥ ४८ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ काव्यं ॥ हे भविजन नैऋति विदिशि । नगेंदु रतिकरोपरि जि नालये । भविजन ऋषभप्रभृति जिन । चंद्रमभिनौमि विशदाशये । ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं ऽर्हं० ॥ ४९ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥❋॥

॥ ❋ ॥ काव्यं ॥ हेरतिकर धन्यतमोऽसि । तदन्य आप्त निकेतन शोभित

हेतारक चेतो रमतु त्वदंत। उत्तम मे विभवोन्वितः ॥ ॐ ह्रीँ श्रीँ ऽर्हं०॥५०॥

॥ काव्यं ॥ हेभविजन वायुविदिशि रतिकार। सानुनि जिन सद्मनि ततः हेजीवन श्रीऋषभादि स्वरूप। मनुभव तपस्यतु यतः ॥ ॐ ह्रीँ श्रीँ० ॥ ५१ ॥

॥ ❀ ॥ काव्यं ॥ हेभविजन तत्सम रतिकरनाम। तत्रैवास्ति गुणोत्करः ॥ हेजिनपति चैत्यालय ऋषभादिदेव। ममैधी श्री सुखकरः ॥ १ ॥ ॐ ह्रीँ श्रीँ ऽर्हं० ॥ ५२ ॥ ❀ ॥ ॥❀॥ ॥❀॥

॥ कलश ॥ युगवराः श्रीकरा दुःखकश्मलहरा भूरिसूरीश्वराःसुचितराए। धर्मरुचिकारका भवसमुद्रतारका धीर्य गांभीर्य गुणसागराए ॥ दीपनंदीश्वरे, पंचाद्रिजिनगृहे, रुषभप्रमुखाः सतां बंधुराए। जैनचंद्राः सदा, त्रिभुवने सुकृतिनो, जयतु मद मान वन सिंधुराए॥ ५३ ॥ इति श्रीनंदीश्वर मंगल५२ चैत्यपूजनविधिः ॥ ❀ ॥ ॥ ❀ ॥ ॥❀॥

## ॥ ❀ ॥ अथ नंदीश्वरद्वीपतपस्याविधिः ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ प्रथम दीवालीसें तपश्या अंगीकारकरै ॥ प्रतिक्रमणादि पूजा देववंदन पर्यंत सर्वकृत्यकरकै गुणनो करै ॥ यथा ॥ ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ श्रीऋषभादि वर्द्धमानांताशास्वता जिन सर्वज्ञायनमः ॥ इसको २००० गुणनोकरै। छठतपकरै। पीछे बारे मास अमावसको अमावस १२ उपवास करे। फेर दूसरी दीवाली आवै जब तेलोकरै। नंदीश्वर ५२ जिनालयकी थापना करके जूदा २ काव्य पूजापढके ॥ जल चंदनादि अष्टप्रकारसें पूजाकरे। सव फल धजा दीपक बावन चैत्ये चढावै ॥ इसीतरै उद्यापन साहमी वच्छलकरै ॥ इति ॥ ❀ ॥ ॥ ❀ ॥ ॥ ❀ ॥

## ॥ ❀ ॥ अथ नंदीश्वर दीपकी आरती लि० ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ जीया चतुर सुजाण। नवपदके गुण गायरे ॥ ( ए चाल ) ॥❀॥ जीया अष्टमद्वीप। मंगल आरती गायरे। परमानंद पद एहीज जपतां। अजरामर सुख पायरे ॥ जी० ॥ १ ॥ ऋषभानन चंद्रानन वारिषेण। वर्धमांन पद भायरे ॥ जी० ॥ एच्यारे जिन सास्वत सोहै। समरण मंगल थायरे ॥ जी० ॥ २ ॥ अष्टप्रकारी पूज मनोहर। मनशुद्ध कर मन भायरे ॥ जी० ॥ जन्मजरा दुःख दूरकरणतै। कीजै एह उपायरे ॥ जी० ॥ ३ ॥ पंच

प्रदीपसें आरती कीजे । ज्ञावे आवर्त्त कहायरे ॥ जी० ॥ जैन आरती पढै पढावै । तोथायै सुररायरे ॥ जी० ॥ ४ ॥ मंगलकारी विघननिवारी । सुख कारी लय लायरे ॥ जी० ॥ पंचमगति पांमें एहनां मै । जेगावै चितलायरे जी० ॥ ५ ॥ एहआरती नविजनमोहै । नांमें नव निध थायरे ॥ जी० ॥ सुखकारी ए सकल मनोहर । कर्पूरचंद्र गुणगायरे ॥ जी० ॥ ६ ॥ ❀ ॥ इति नंदीश्वरजीकी आरती संपूर्णम् ॥ ❀ ॥ ॥ ❀ ॥ ॥ ❀ ॥

## ॥❀॥ अथैक विंशतिविध जिनेंद्रपूजा लिख्यते ॥❀॥

॥ ❀ ॥ दोधक ॥ मंगल हरिचंदन रुचिर । नंदन बिपिन उदार । वामानं दन पद पदम । वंदन करि जयकार ॥ १ ॥ प्रवचन मैं प्रज्ञुनी कही ॥ इकवी स परम प्रकार । पूजा हित सुख क्षेम शिव । पद करणी मनुहार॥ २ ॥ राग ॥ वासु पूज्यजिन अंतरजामी॥एचाल॥ए इकवीस विध पूजनकरीयै । जिननो नवनय हरियैरे । स्नपन । विलेपन २ भूषण ३ निरुपम । पुष्प ४ वास ५ उर धरियैरे ॥ ए० १ ॥ सुरनिधूप ६ फल ७ दीपक ८ तंडुल ९ । वरनैवेद्य । १० मधु करियैरे । पत्र ११ पुंगीफल १२ निरमल जलभृत । कलश १३ बिंब पुर धरियैरे ॥ ए० २॥ वसन युगल १४ सितछत्र १५ चमर१६धुनि । मधुरतूर नी १७ करियैरे गीत १८ नटन १९ जिनवर गुणनी स्तुति २०।कोशवृद्धि२१ शुज्ञ धरियैरे । ए० ३ ॥ इति इकवीस विधि पूजानाम पदम् ॥ १ ॥

( दूहा ) प्रथम पूज ए जाणियै।न्हवण करै जिन अंग।इण अरचनतें नव्य नौ । होइ कुमति मलज्ञंग ॥१॥कलश सुंगध अवोटजलसुं नरी लेकरि खमो रहै ॥ रागदेशाख ॥ पूर्वमुखसावनं एदेशी॥ अन्यदा कनकगिरि राजशिखरो परै । जिन निलय तत्र जिनचंद्रवसिया । विविध वरज्ञक्ति नरकरणकूं सुरग णा।प्रज्ञुचरण पद्मनतिकरण रसिया॥अ०१॥आवि चउसठि जिनज्ञक्ति धरि ह रिगणा । मिलिकरी सुर असुर कोमि कोडी।तीर्थपति ध्यावता विमलगुण गा वता । प्रज्ञूदरश पावता पाणि जोडी ॥ अ० २ ॥ तीर्थ वरदाम परज्ञास माग धपदम।क्षीरसागर प्रमुख सलिल नरिया।सुरवरा कनक मणि रयण रजतादि मया।कलश करकमल ऊपरि धरिया अ०॥३॥कलश मुख पतितघन चंद्रकर वि मलतर । सलिल उरुधारसें सहुसुरेंद्रा । सुर गिरैं सकल जिनराजको न्हवण

करि।सफल किय निजजनम विगततंद्रा ॥ अ० ४ ॥ इणपरें सुभमती शुद्ध श्रावक सदा। विमलजलसें करै न्हवण जिनकौ। तेह शिवचंद्र कर विमलप दकुं लहै॥ हरिय संसरण संसारवनकौ ॥ अन्य० ५ ॥ काव्यं ॥घनतरांतर ताप विनाशनं। सकल मंगल शाल घनाघनं । जिनगण प्रमुदा जल धारया हितकृते स्नपयामि रमारया ॥ ६ ॥ ॐ ह्रीं श्री अर्हं अनंतानंत ज्ञानशक्तिभ्यः सकल सुरवरेंद्र वृंद विहित भक्तिभ्यो जन्मजरामरण निवारणकारणेभ्यः कुम तिमत तरुणगण कानन समूलोन्मूलना वारणेभ्यो एहिलौकिक श्रीऋषभादि श्रीवर्द्धमान पर्य्यंतेभ्य श्चतुर्विंशतिजिनें द्रेभ्यो जलंयजामहे स्वाहा ॥ ॥ ❋ ॥ इति प्रथम जल पूजा ॥ १ ॥❋॥ ॥❋॥ ॥❋॥

## ॥ ❋ ॥ अथ चंदनपूजा ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ दूहा॥द्वितियपूज चंदन सरस। कुंकुम अरु घनसार। घसिके कारिये जिनतणैं। तिलक विलेपन सार ॥ १ ॥ अंगणवाऊं एलची रेवाला एचालमें। हरिचंदन वर मृगमदारे वाल्हा। कुंकुम वलि घनसाररे। म्हांरोमन जिनचरणे हो लगगयो। वसिकरि कनक कचौलीयारे वाल्हा। भरिकर धरि गंधसाररे ॥ म्हां० १ ॥ मिलिकरि सकल सुरेसरारे वाल्हा। जिन अरचन चितधाररे ॥ म्हां० ॥ करइ तिलक नव अंगमेरे वाल्हा। जिनके विलेपन साररे ॥म्हां०२॥ जिन नवतनु तिलकार्चनेरे वाल्हा। उपजितफल असमानरे ॥ म्हां० ॥ सुगतिरमणि भालस्थलैरे वाल्हा। भविहोय तिलक समानरे ॥ म्हां०॥ ३ ॥ लेभवियण इणपरिकैररे वाल्हा। चंदन पूजरसालरे ॥ म्हां० ॥ तेशिवचंद्र विमललहे रेवाला। निरुपम गुण मणि मालरे ॥ म्हां० ॥ ४ ॥ काव्यं ॥ विमल भाव भरान्वित यार्चया । सुरभिचंदन जातसपर्यया । जिन वरेंद्रसुभूघनमर्चया। निशमहं सम पूजन वर्यया॥ ५ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं अ० श्रीऋ षभादि चतुर्विंशतिजिनें द्रेभ्योश्चंदनं यजामहेस्वाहा ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ इति द्वितीय चंदनपूजा ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ आभूषणपूजा ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ तीजीपूजामें आभूषण अथवा रोकनाणौलेखभोरहै ॥ दूहा ॥ तृतीयपूज जिनराजनी। करहु भविक सुखदाय। मंभन मंभित

जिनतनू। करिये भक्ति मिलाय ॥ १ ॥ राग ॥ पासजिनेसर अरजसुणीजे एचाल ॥ भूषणपूज तीसरी हरिगण। विरचै हित सुख कारीरे। भूषणधरि जिनअंगें निरुपम। अनुभवरस लहै भारीरे ॥ भू० १ ॥ विविधरयण मणिमय अतिसुंदर।मौलिमुकुट अतिराजैरे। अरध चंद्र सम प्रभु भालस्थल।विमल तिलक दुतिछाजैरे ॥ भू० २ ॥ पूरणचंद्र तरणि मंडल दुति। कुंडल युगल सुसोहैरे। श्रवणे अंगद बाहुयुगलमें। त्रिभुवन जन मन मोहैरे॥भू०३॥कांचन थाल विसाल उरस्थल। हारि तार मणिहारारे। इणविधिपूजी शाश्वत जिनकुं। सफल गिणें अवतारारे॥ भू० ४ ॥ इणपरि सुधसमकितधर नरवर॥ पूजे जिन जयकारूरे। ते शिवचंद्र विमल जिन पतिपद । संपदलहै अतिवारूरे॥ भू० ५ ॥ काव्यं ॥ अतिमनोहरि निर्ग्गतदूषणै। विविध दीप्ततरा द्भुत भूषणैः। जिनवरौघ महं प्रयजामिस। त्तममनंतमनुत्तर सद्गुणं॥ ५ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं अ० श्रीऋषभादि चतुर्विंशतिजिनेंद्रेभ्य भूषणंयजामहे स्वाहा ॥ ❋ ॥ इति तृतीय आभूषण पूजा ॥ ३ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ पुष्पपूजा ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ चौथीपूजामेंपुष्पमाला बूटाफूलजेईकभोरहै ॥ दूहा ॥ जे भवियण भगवंतनी। पूज चतुर्थी सार। रचई सुरभि कुसुमैं करी । लहै सिंधु भवपार ॥ १ ॥ रागभीममल्हार। गुंडमिश्रित ॥ मेघबरसैभरी ॥ एदेशी ॥ सुरभितर कुसुम पूजन भणी उमह्या ॥ शाश्वताजिनतणी सकलइंद्रा। कुंद मचकुंद अरविंद मंदारलहि। विजलसिरि बकुल दमणक वितंद्रा॥सु० ॥ १ ॥ तिलक सुम मोगरा मालती मल्लिका । नाग पुन्नाग नवमालिकाली। केतकी लाल गुल्लाल शरवरणयुत। जलज वलि थलज गुणशालि काली ॥ सु० ॥ २ ॥ घनघना घन घटाकार बादल विरचि। पुष्पके कुसुम जलधार बरसैं। बेग मिथ्यामतीदेषकै अवगिणैं। समकिती बहुलनर भमरहरसै ॥ सु० ॥ ३ ॥ इणपरैं जिनतणी कुसुम पूजन करी। जिन चरणपद्म हरि हुइ भमरिया। इणविधैं जेहजन कुसुम अरचन करै तेह अति गहिर भवसिंधु तरिया ॥ सु० ॥ ४ ॥ का० ॥ त्रिभुवनेश्वरता कमलालयं । सकलभाव निभाव

नतालयं । जिनचयं विमलाकृय चिन्मयं । सुकुसुमैः प्रमहासि सदोदयं ॥५॥ ॐ ह्रीँ श्रीँ० कुसुमंयजामहेस्वाहा ॥ इति कुसुमपूजा ॥ ६ ॥ ॥ ❀ ॥

## ॥ ❀ ॥ अथ पंचमी वासक्षेप पूजा ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ दूहा ॥ ❀ ॥ वास पूजए पंचमी । विरचै सुरवर सार । सुगतिवास करिवाभणी । उरधरि भावअपार ॥ १ ॥ एचूरण भरपूर । दुरितकरै चकचूर । एजिनेंद्र पूजन करतार । दुत्तर तरइ संसार ॥ २ ॥ राग वेलाउल । गंधवटी घनसार ॥ ए चाल ॥ बावनाचंदन विपिननंदन जनितसुभघनसारये । वलि तगर कृष्णागरसु कुंकुम मृगमदागंधसारये । कंकोल अंबर द्रव्यघसिकरि रुचिर चूरण करिअलौं । जिनराज अंग उपांग पूजौं लहौं पदजगसिर तिलौं ॥ ३ ॥ दूहा ॥ भावधरी भरपूर । सुरवर चढतै नूर । अरचै श्रीजिनपद सार । वधतैहरष अपार ॥ ४ ॥ ढालतेहिज ॥ वर वासपूजन भगति करतां गंध दहदिशि महमहै । इण भगतिकारक विमलजससें सकलजग सुरभित रहै । इण वासभगतै भगत भयहर अखिलमंगल नितलहै । शिवचंद्र विमल सुभाव पावक कुगति तति तरुवन दहै ॥ ५ ॥ काव्यं ॥ वरतराकृत वाससदं चेया । निखिलपूजन सद्गुण धुर्यया । सकल विश्वगुरु गुणसद्गुरुं । जिनवरं प्रयजे सुनिशंकरं ॥ ५ ॥ ॐ ह्रीँ श्रीँ० वासंयजामहेस्वाहा ॥ इति पंचमी वासक्षेपपूजा ॥ ५ ॥ ॥ ❀ ॥ ॥ ❀ ॥

## ॥ ❀ ॥ अथ छठी धूपपूजा ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ दूहा ॥ ए छठी पूजा मुदा । करै सकल सुरराय । इण दशांग वर धूपसें । अरचै जिन मनभाय ॥ १ ॥ राग ॥ साहिबा मोती घोनें हमारो ॥ए चाल॥ ❀ ॥किसनागरसेल्हारस सारा । सुरभि मृगमदा वर घन सारा ॥ भावधरी जिनपूजा करीयै भाव धरीप ॥ कुंदरुक्क सुरभित द्रव्य सारा । करइ गंधवट्टि अतिहितदारा ॥ भा०१ ॥ कनक जात वैडूर्य दंडजाणो । गंध वटीधर कर धूपधाणो ॥ भा० ॥ धूपपूज करता सुभ भरता । जिनवर अंग सुगंधि विरचिता ॥ भा० २ ॥ धूपधूम ऊरध दिसि जातै । करिहरिकै ऊरध गति तातै ॥ भा० ॥ जैसें धूप अनलमें जलियै । इण पूजनसें कर्मदल व लिये ॥ भा० ॥ ३ ॥ जैसें धूप गंध दिशि पसरै । तिम पूजकना वरगुण वि

त्तरे ॥ ज्ञा० ॥ तीनभुवनकुं सुरभित करियै । तातैं धूपपूज जर धरियै ॥ ज्ञा० ॥ ४ ॥ इम शिवचंद्र कहै जोजविका । इण पूजनसें अंतकर जवका ॥ ज्ञा० ॥ सुरपति धूपपूज करिसारा । लहै जिनदरशसें हरष अपारा ॥ ज्ञा० ५ ॥ काव्यम् ॥ सुरभिधूप सुपूजनतः सदा । निज मनोमत मद्रकरं मुदा । सकल विघ्नहरं वरसिद्धये । जिनवरेंद्र कदंबक मंचये॥६ ॐ ह्रीं श्रीं० धूपंयजामहे स्वाहा॥ इति षष्टी धूपपूजा ॥ ६ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ फलपूजा ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ ( दूहा ) करण तीन इककरि जवी । करियै विगत विकार फलपूजा ए सातमी । वांछितफलदातार ॥ रागकामोद ॥ चंपक केतकिमालती ॥ एचाल ॥ नवरंगी नारंगीया हांरेनारंगीयाए अमल आम्रफल सार।सुखकरणा करणा जला।वरणया कविमनुहार ॥ १ ॥ जंबू नीबू करमदा हांरेअइयो क० ए । कर्कटि दाडिमसार।कदलीफलखारक वली फणस विदाम विचार ॥२ ॥ श्रीफल अरु जंबेरीयाए । निमजा पिसता दाष । इत्यादिक गतदोष वर । सुरभि स्वाडुफलजाष ॥ ३ ॥ एह विविध फलसें जरचो हांरे० फ० ए। कंचनथाल विशाल । जगनायक आगलिधरै । सुरपति जगति रसाल ॥ ४ ॥ इणपरि जविजन सुधमती हांरे० ए । फलपूजा करतार सुरसुख फल लहि तेहुवइ । शिववनिता जरतार ॥ ५ ॥ काव्यं ॥ अति सुगंधियुतैर्गतिदूषणै । विविधसुंदरशाल विभूषणैः । प्रवरकांचनपात्र गतैः फलै । सुविमलैः प्रयजे जिनमंगलं ॥ ६ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं अ० फलंयजामहेस्वाहा ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ इति सप्तमी फलपूजा ॥ ७ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ दीपपूजा ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ दूहा॥ जगगुरु पूजा अष्टमी।सुरपति जक्ति मिलाय । जिनमंदिर दीपककरै।हरै कुमति समुदाय॥१॥राग सारंग॥हांहोरे देवा बावना चंदन घस एचाल ॥ हांहोरेवाल्हा ॥ इंद्र चंद्र नागेंद्र सुरा । करै दीपक जक्ति रसालए ॥ हां० ॥कनक रयण मणि रजतना।वर पात्र करै घृतगाल ए ॥ हां० ॥ अनल ज्योतियुत वर्त्तिका।तसु मांझि धरि विमलप्रकामए॥हां०॥ करइ मंदिर मणि मालिका । नासै सहु तिमिर विलासए(हां०)२॥मंगलदीपककर धरी मं

गल मंदिर सुररायए(हां०)करि जिन आरति पुर धरै । प्रनु मुख लषि चित उल्लसायए ॥ हां०३॥ दीप पूज करतारनो । दुरितांतर तिमिर विला यए ( हां० ) लोकालोक प्रगट करू। केवल सूरज उल्लसायए ( हां० )४ ॥ शैवचंद्र जिन पूजसें । इणपरि श्रावक मनभायए॥ हां० ॥ तेह होइ दीप क समो।त्रिभुवन मंदिर दीपायए॥ ५ ॥ काव्यं ॥ जलशनाभि कजासन जालया । करगवेश्वर तामलमालया । विमल मंगल दीपकमालया कमलया कलया जिनमर्चये ॥ ६ ॥ ॐ ह्रीं० दीपं यजामहे स्वाहा ॥ इत्यष्टमी दीपपूजा ॥ ९ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथाक्षत पूजा ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ ( दूहा )॥ एनवमी पूजा सुमति । करियै धरि सुभभाव। विमल चारु तंदुल तणी । हितकरणी एदाव ॥१॥ राग आनंद कल्याण ॥ पूजावणी तेरसमे ॥ एचाल ॥ प्रनु पूजा प्रवचने वरणी ॥ प्र० ॥ इंद्र चंद्र नागेंद्र सुरा सुर । समकित धर नर करणी ॥ प्र० ॥ अति अपार संसार जलधि जल ॥ नि पतित तारण तरणी ॥ प्र० ॥ १ ॥ हित सुख क्षेम परमपद परमा । नंद वृंद निधि धरणी ॥ प्र० ॥ ग्याता अंगेद्रूपदि श्राविका ॥ दृढ समकित गुण धरणी ॥ प्र० ॥ २ ॥ जिन महाराज तणी किय अरचा । सतरभेद श्रुतवरणी ॥ प्र० ॥ जेह अभव्य मंदमति कुमती । भव अनंत वन भ्रमणी ॥ प्र० ३ ॥ पूजकुथापे परतिख प्रनुनी । चितधरी कुमति कुरमणी ॥ प्र० ॥ वर शिवचंद्र किरणगण उज्जल । अक्षत तंदुल हरणी ॥ प्र० ॥ ४ ॥ सेवकरैं सुरराय समकिती । इणविध श्रावक करणी ॥ प्र० ॥ इह विपरीत मंदमति भाषै । पूजा शिवपुर सरणी ॥ प्र० ॥ ५ ॥ काव्यं ॥ अशकलोज्वल तंदुल मंगले । रजत शालिमयैः कृतमंगलैः । सकल विश्वपति सुरसेवितं । जिन वरेंद्र महं प्रयजेत्वहं ॥ ७ ॥ ॐ ह्रीं श्री अर्हंप० अ० अक्षतंयजामहेस्वाहा इति नवमी अक्षतपूजा ॥ ९ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ नैवेद्यपूजा ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ दूहा ॥ ❋ ॥ पूज एह नैवेद्यनी । दशमी अतिहउदार । भविक रियै हरियै विषम । दुर्जय विषय विकार ॥ १ ॥ रागरामगिरी ॥ गात्रलूहे

जिन ॥ ए चाल ॥ लपनश्री वर घृतवरारे वाल्हा ॥ सिंहकेसरीया सुखकरा । सुखकरा हां रेवाल्हा सुखकरा ॥ दालि शालि घृत युतिधरा ॥ ल० ॥ १ ॥ दाली यामोदक सेवियारेवाल्हा ॥ मोतीचूर जलेबीया । मनहरा हां रेवाल्हा म० द्राख सरकरा दुःखहरा ॥ २ ॥ इत्यादिक निरवद्यनैरे वाल्हा । थालजरी नैवेद्यनै॥ ढोईयै हां रेवाल्हा ढो०॥प्रजुपुर पातक धोईयै ।ल० ॥३॥ एहपूज सुखदायिनी रेवाल्हा ॥ दुरगति दुःख जरजायनी।हरिकरै हां० हरि०॥ तिम वलि श्रावक चित्त धरै ॥ ल० ४ ॥ काव्यं ॥ नैवेद्यपूजार्चित मिंद्रवंद्यं ॥ युतं समग्रा तिशयै रनिंद्यं । जित व्रजंवासवतांप्रगद्या । नैवेद्यजूपं प्रसुदाजिवंदे ॥५॥ ॐ ह्रीं श्री अर्हं० अनंता नंतज्ञानशक्तिभ्यः नैवेद्यं यजामहे स्वाहा ॥ इति दशमी नैवेद्यपूजा ॥ १० ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ पत्रपूजा ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ उत्तमवृक्षकाअखंमसुगंध सुवर्णपत्रलेकैखमारहै ॥ (दूहा) पत्र पूज इग्यारमी । रिदय रमें सुरराय । करणदमीं करियै मुदा ॥ दरशन सुद्ध मिलाय ॥ १ ॥ रागजैरवी ॥ पंचवरणी अंगीर० ॥ एचाल ॥ पूजकरणी प्रजु जीनी कुशलकारी ॥ पू० ॥ नाग पुन्नाग मंदारसु मरवो कुंद अरविंद सुचुकुंद हारी ॥ अंब कदंब अशोक मल्लिका जाइजूही शतपत्रिवारी ॥ पू० ॥ १ ॥ जुजं गवल्लि परसुख सुरजितवर वर्णफलदल लेईसारी ॥ कनकपात्र धरि जिनबिंब आगलि ॥ ढौवै परमजक्तिमनधारी ॥ पू० २ ॥ एह जगतिकर सहु सुर ना यक ॥ दायक संपद फल जारी । इणपरसुध समकित धर जविजन ॥ पत्र पूज करणी सारी ॥ पू० ३ ॥ पद शिवचंद्र जिनेंद्रनो अरचन । करतांहोय सरण कारी । कुगति पतित जग जीवकुं उधरत । जिम सागर गति तरिवारी ॥ पू० ४ ॥ काव्यं ॥ सुरजि पत्र सदर्चन पूजितं ॥ परमचित्रकरातिशयैर्युतं ॥ सम सुरा सुर वासव वंदितं । जिनगणं मदनारिमहंयजे ५ ॐ ह्रीं० पत्रंयजा महेस्वाहा । इति इग्यारमी पत्रपूजा ॥ ११ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ पूंगीफलपूजा ॥ ❋ ॥

(दूहा) अति सुंदर तर पुंगफल । जिनवर चरण चढाय । पूज बारमी जानीये । करियै जवि मनजाय ॥ १ ॥ श्रीचंद्राप्रजु जिनवर साहि० एचाल

अरचीजै जिनचंद्र चरणकज भमरहोय भविसारा ॥ मैं वारी जाउं ॥ भ० ॥ जैसे कीट फीट हुय भमरी । ऐसाध्यानउपगारा ॥ अ० १ ॥ इह अखंड सुभ सरस पूंगफल । करलेई अमृत आहारा ॥ मैं० ॥ क० ॥ अ० ॥ भगति युगति धरि जिनवर आगलि । ढोवै हरष अपारा ॥ मैं०ढो० अ० २ ॥ इम सुरनायकनी परि जेभवि । निरखी जिन दीदारा ॥ मैं० ॥ सुंदर करियै जिनपद पूजन । तजि जंजाल अपारा ॥ मैं० ३ ॥ पूंगीफल पूजाफल सारा । चितधरि भवि मनुहारा ॥ मैं० ॥ पद शिवचंद्र लहो अवतारा । इम कहै प्रव चनसारा ॥ मैं० ॥ इ० अ० ४ ॥ काव्यं ॥ सकल विश्वजनौघ वशंकरं । चरण पद्मनता खिल शंकरं । दिनकरं हरणोघ तमोर्चिषां । जिनवरं वर पूंगफलैर्यजे ॥५॥ ॐ ह्रीं० पूंगीफलं यजामहे स्वाहा ॥ इति बारमी पूंगीफल पूंजा॥१२॥

## ॥ ❋ ॥ अथ कलश पूजा ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ ( दूहा ) कलश पूज एतेरमी । सहु मनगमी सुहाय । एह पूजसें भविकनो । पातिक दूर पुलाय ॥ १ ॥ राग ॥ दादा कुशल सुरिंद तुमद० ॥ ॥ एचाल ॥ बारी जय जिनराज जय २ सकल देव सिरताज ॥ वा० ॥ जय२ त्रिभुवनजन महाराज । सोहै प्रभुपुर बार समाज ॥ वा० ॥ तुम प्रभु जगमें दीनदयाल ॥ तुम प्रभु शरणागत प्रतिपाल ॥ वा० १ ॥ कलशपूज प्रभुनी अ तिसार । करीयै लहीयै भवजल पार ॥ वा० ॥ गंगा मागध वलि वरदाम । तीरथ जलभरीया सुखधाम ॥ वा० २ ॥ रयण कनक मणिना अवदात । सुषमा मंदिर कलश सुजात ॥ वा० ॥ अखिल पुरंदर कर परिधार । प्रभु पुर धरियै हरष अपार ॥ वा० ॥ ३ ॥ जैसें कलश पूजसें इंद । पूजे जगनायक जिनचंद ॥ वा० ॥ तेसें श्रावक समकिति वृंद । जिनपति पूजे परमानंद ॥ वा० ४ ॥ कहे शिवचंद्र हृदय सुविशाल । प्रभुगुण समरण दीपक माल ॥ वा० ॥ धरि हरि पापतिमिर गत पार । भगति करो भय निकर विदार । ॥ वा० ५ ॥ काव्यं ॥ कलशपुंज मनोरम पूजितां । जिनवरेंद्र तर्तिं घृतस न्मतिं । सुदृढ भक्तिजनैः कृतसन्निभं । प्रतिदिनं प्रयजेविजितस्पृहां ॥६॥ ॐ ह्रीं० कलशं यजामहे स्वाहा ॥ इति कलश पूजा ॥ १३ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ वस्त्र पूजा ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ दूहा ॥ वसन युगल पूजा हिवै । चउदमि मन उल्लसाय । करियै श्री जिनराजनी ॥ सकल जीउ सुखदाय ॥ १ ॥ राग वेलाउल । चित सेवा प्रभु चरण की क० ॥ एचाल ॥ देववसन युग अतिभलो । पल्लव सुकुमाल चंद्र किरण गण ऊजलो । अदभुत ज्योति विशाल ॥ दे० ॥ अखिल विबुध वर ऊमह्या ॥ चितधरि भगति अपार । बसन युगल मंफितकरै ॥ जिनवर बिंब उदार ॥ दे० ॥ २ ॥ एसमकितधर हारितणी । करणी सुखकार । इणपरिदेस विरति करै । कुमति अनल जलधार ॥ दे० ॥ ३ ॥ यदि शिव चंद्र पद कम लनी । सुख मधुर सनी आस । तद भवियण प्रतिदिन करो । एपूजन शिव वास ॥ दे० ४ ॥ काव्यं ॥ वसन युग्म सुमंफित जूघनं । परमशांति सुधारस सघनं । जिनमिनंच महामिव सूचयै । वसन युग्म चयैर्न्नितरांमुदा ॥ ५ ॥ उँ ह्रीं० वस्त्र युग्मं यजामहेस्वाहा ॥ इति चवदमी दिव्य वसन पूजा ॥ १४ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ छत्र पूजा ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ दूहा ॥ पूजछत्रनी पनरमी । दुरित तमी दिनकार । ए पूजन करता धरै । तीन छत्र सिरसार ॥ १ ॥ म्हां रै भलेरे ऊगो दिहाडो आजनोरे । एचाल ॥ जिनराज पूज जयकारिणी रे । सित चंद्र मंफल छत्रधारिणीरे ॥ जि० ॥ दुरितांतर ताप निवारिणी रे । अति गहिर सिंधु भव तारिणी रे जि० ॥ १ ॥ सुमतीजन हर्ष बधारणीरे ॥ कुमती जन हरष विदारिणीरे ॥ जि० ॥ सहु जगजीउ जन मन हारिणीरे ॥ कुमतीनी कुमति सुधारिणी रे ॥ जि० ॥ २ ॥ यातो त्रिभुवन यश विसतारिणीरे ॥ काल कुशल व्रतति आसारिणीरे ॥ जि० ॥ सिरसोहै तसु मनुहारिणी रे । करै छत्र पूज शिवचारिणीरे ॥ जि० ३ ॥ हरि जिम भवि सुभाचारिणीरे ॥ भवसायर पार उतारिणी रे ॥ जि० ॥ नरकादि कुगति दुख मारिणीरे ॥ शिवचंद्र किरण अनुकारिणीरे ॥ जि० ॥ ४ ॥ काव्यं सकल लोक शिवंकरताभरं ॥ कुमति घूक मत क्षिति भास्करं । सुविमलातप वारण पूजया । ह्यलमलंकृत मास महंयजे ॥ ५ ॥ उँ ह्रीं० छत्रं यजामहे स्वाहा ॥ इति छत्र पूजा ॥ १५ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ चामर पूजा ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ दूहा ॥ ❋ ॥ चमरपूज ए सोलमी । करियै भक्ति समाज । चमरयुगल करकमलधरि । पूजीजै जिनराज ॥ १ ॥ रागकेदारोगौडी ॥ कुंदकिरण शशि ऊजलोजी देवा ॥ ए चाल ॥ धवलरयण मणि जातनारे ॥ वाल्हा ॥ वाला अति सुकुमालारे । चंद्रतरणि किरणोज्वलारे ॥ वाल्हा ॥ विविध रयण दंभजालारे ॥ १ ॥ प्रतिजिनदोयपासैखमारे वा० । सकल अमर प्रतिपालारे । ऊपरैं जिन महाराजनेरैं ॥ वा० ॥ वींजै चमरविसालारे ॥ २ ॥ चामरयुग हरि वींजतारे ॥ वा० ॥ गत चामरता लहिस्यैरे । अमर अजर शिवपद लहीरे ॥ वा० ॥ सफल अमरता वहिस्यैरे ॥ ३ ॥ चमर पूजकरि सुरवरारे ॥ वा० ॥ अनुभव अमित चाखैरे । इणपरिश्रावकजनकरैरे ॥ वाल्हा ॥ सुमतिवंत श्रुतभाषैरे ॥ ४ ॥ काव्यं ॥ विशदचामर पूजन भूषितं ॥ विगतमार विकार मदूषितं । जिनगुणं विमलाखिल सद्गुणं । भयहरंचदधे हृदयांबुजे ॥ ५ ॥ ॐ ह्रीँ श्रीँ अ० श्चामरयुगंयजामहेस्वाहा ॥ इति चामरपूजा ॥ १६ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ वाजित्रपूजा ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ दूहा ॥ ❋ ॥ पूज सतरमी मनरमी । करौभविक चितलाय । मधुरतूर धुनि कीजीयै । पूजनमें उलसाय ॥ १ ॥ रागकाफी ॥ अष्टापदगिरि यात्रकरणकुं ॥ ए चाल ॥ द्रागिडिदि द्रागिडिदिकि धपमपधोंधों । सुरज मधुरस्वर वाजै । भो त्रिभुवन महाराजभजध्वं ॥ इमसुरदुंदुभिगाजै । मनसु धभावै होलाल ॥ श्री जिनवंदन करीयै । भावै पूजी हो लाल ॥ जिनपद कमला वरीयै ॥ ताल कंसाल भेरि शंख झल्लरि । निज निज धुनिसेंगाजै ॥ झणण २ वज्जि रणण २ कर । ताल माल करवाजै ॥ म० ॥ २ ॥ वेणुवीणा दिक सुर संबंधी । सुर वाजित्र वजाया ॥ भूरि तूर रव मिलित मधुरस्वर । सुररांणी गुणगाया ॥ म० ॥ ३ ॥ इणविध श्रावक पूजरचावै । विविध वाजित्र वजावै । वहुविध भववन सरण तजीनें । पद शिवचंद्र सुपावै ॥ म० ॥ ४ ॥ काव्यं ॥ विबुध वादित तूररवाश्रितं । प्रवरपूजन मंचित सत्पदः ।

सुरगणैः सुरराज समुन्वितै । जिनगणस्य मुदा विदधेसदा ॥ ५ ॥ इति सतरमींवादित्रपूजा ॥ १७ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ गीत पूजा ॥ ❋ ॥

॥❋॥ दूहा ॥ गीतपूज अठारमी । चित्तरमी सुखकार । गीतगान जिन आगलै ॥ करहु भक्ति धरिसार ॥ राग वसंत ॥ व्रज मंम्ल देश दिखावो रसीया ॥ एचाल ॥ बलिहारी तेरी नाथ सूरिति परीया ब० ॥ जाउं बलिहारी बारह जारी ॥ एसूरति गुणमणि दरीया ॥ ब० ॥ १ ॥ जेसूरति नलिनी गुणमणि सम ॥ पानकरणि हुय मधुकरीया ॥ ब० ॥ ते भवसागर पार उतरीया ॥ चिदानंद घनपद वरिया । ब०॥२॥ इंद्रादिक वर सकल सुरासुर ॥ एजिन चरण शरण धरिया ॥ ब० ॥ इंद्राणी परिकर परिवरीया ॥ गीतगान सुंदर करीया ॥ ब० ॥ ३ ॥ जलतरंग शिवचंद्र बिमलयश । सुरभिगंध जग विसतरीया ॥ ब० ॥ एजिनगीत पूज करि हरिगण । इण विधि भविकर गुण भरीया ॥ ब०४ ॥ काव्यं ॥ मधुरगीत सुपूजन पूजितं । प्रबल मोहनरेन्द्र बलाजितं ॥ परमशांति सुधारस सागरं । जिनवरं प्रणमामि मुदाकरं ॥ ५ ॥ इति अठारमी गीतपूजा ॥ १८ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ नाटक पूजा ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ दूहा ॥ भवअटवी भटकनतणी । विघटनता प्रकटाय । नटन पूज उगुणीसमी । करतां संकट मिटाय ॥१॥ आर्यावृत्ते ततःवीणाप्रभृतिकं । तालप्रभृतिघनं । वंशादिकंतु सुषिर । मानद्धं मुरजादिकं ॥१॥ ततघन शुषिरा नद्धा द्यनेकगीर्वाण तूर्यरव मिलितैः ॥ सप्तस्वरैश्च षडजादिमैः सुधास्पर्द्धिश्चमाधुर्यैः ॥ २ ॥ भक्तिरताः सुरवनिताः । श्रीमज्जिनचंद्र चंद्र गुणगानं । मधुरतरामृत मधुरं । प्रकुर्व्वते सत्वरं सुतरां ॥३॥ युग्मं ॥ काव्यं ॥ सध्यानामदभृङ्गजेंद्रगमनाः कल्याणकुंभस्तनाः । सद्भक्त्याकृत जैनपादनमनाः संपूर्ण चंद्राननाः । चंचद्भिर्दशाभिः षमुत्तरगतैः श्रृंगारकैः शोभिता । नृत्यंतित्रिदशेंद्र वृंद वनिताः सौंदर्यदर्पोद्धताः ॥ ३ ॥ राग कैरवो ॥ बाजे तेरा बिछुआरे । वा० ॥ एचाल ॥ निरत करत सुरकुमर कुमरीया ॥ नि० ॥ बाजे सुर दुंदुभिगगन मधुरीया ॥ नि० ॥ जिनमुखकजमाभि दृग मधुकरीया । निरखि हरषि सुरदेत भमरीया

॥ नि० ॥ १ ॥ अरधचंद्रसम भालविराजत ॥ शरदचंद्रमुख अभिनत करीया ॥ ॥ नि० ॥ अति विशाल सारंग विलोचन ॥ निरषित सहु सुर जनमन हरीया ॥ नि० ॥ २ ॥ सकललोक जनमन जीतणकुं ॥ मदनि सेन मनु प्रकटन करीया ॥ नि० ॥ तब सुरवनिता सुरसमलोहित । जलदघटा मांझि जैसी विजुरीया ॥ नि० ३ ॥ झणण झणण रणकित नेऊरीया ॥ ठमिक२ पाय वजित घुघरीया ॥ नि० ॥ तत्ताथेई तत्ताथेई चलतचरण गति ॥ त ननन री री गान उचरीया ॥ नि० ॥ ४ ॥ ताल कंसाल वेणु वीणादिक ॥ विविध तूर धुनि गयण पसरीया । नि० । द्रागम्दिदिकी २ धपमप धौंधौं । द्रें द्रें वाजित मुरज मधुरीया ॥ नि० ५ ॥ विविध तूर धुनि करत वधरीया ॥ अ नुभव अमृत धार झरीया ॥ नि० ॥ नटनकरंती अमर कुमरीया ॥ जिन गुण गावत मधुर सुसुरीया ॥ नि० ६ ॥ सझीय सोल सिणगारसुंदरीया ॥ सकलदेव स्तुति वर सुर तिरीया ॥ नि० ॥ परम रूप लवणिमकी दरीया । मनुयवासकिय कामकेसरीया ॥ नि० ७॥चिरंजीव चिरनंद जिणेसर॥भवजल तारण तरण सुतरीया॥नि०॥चिदानंदघन सुख आगरीया॥वारीजाउंजिनजी नींसूरति उपरीया ॥ नि० ८ ॥ जय जगबांधव जय जगवत्सल । जय२ जिन महाराज शंकरीया ॥ नि० ॥ जेप्रभु समरण तरणि पकरीया । तेह चरम सा गर भवतरीया ॥ नि० ९ ॥ सूरीयाभ दशकंधरनीपारे । जेह नटन जिनपति पुरकरीया । नि० । ते शिवचंद्र अमल जिनपद युत । अभिनत कमला लिंग नधरीया ॥ नि० १० ॥ काव्यं ॥ भववनाटन नाटन नाशकं । कुशल पद्मदि नेश विकाशकं । कुमतिशंचटनं नटनं मुदा । न्वहमहं विदधे पुरतोऽर्हतां ॥ ११ ॥ इति उगणीसमीनाटकपूजा ॥ १९ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ जिनगुणस्तुति ॥ ❋ ॥

( दूहा ) जिनगुणथुति पूजन सदा । करोसुमति गुणधार । इणपूजन कर्त्ताातणो । करे स्तवन दनुजार ॥ १ ॥ विचरवरे मधुवनके वावरे । मैं कैसें भरनजाउं पानीरा ॥ एचाल॥ मेरी लगीय लगन जिनराजचरणसें ॥ मैं अब तरीया भवदरिया ॥ मे० ॥ तुम प्रभु जीतलीये सुरगिरिया । धीरज गुण सुखकरिया ॥ मे० १ ॥ जीतो अतिह गंभीर गुणें करि । परम

चरम सागरिया ॥ मे० ॥ चरण कमल सेवित अतिरसिया । हरिगण अमर भमरिया ॥ मे० २ ॥ अलख निरंजन अगम अगोचर । तूं प्रभु जगदीसरिया ॥ मे० ॥ अशरण शरण चरण निपातित भवि । जनगण तारण तरिया ॥ मे० ॥ ३ ॥ लोकालोक कमलबन विकसित । तुम प्रभुवासर करिया ॥ मे० ॥ तुम महाराज सकल जगजनको । तुम दरसण दृग ठरिया ॥ मे० ४ ॥ मंगलकैरव कानन विकसन । प्रभु शिवचंद्र निकरिया॥मे० ॥ जे भविसुख जिन तवन उचरिया । तेजिन कमलावरिया ॥ मे० ५ ॥ इणविध श्रावक करियै जिननुति । अनुभवरस गुणभरिया ॥ मे० ॥ जिननुति कारक भविजनकुं नित । प्रणमत भुवन विसरिया ॥ मे०६ ॥ काव्यं ॥ विबुध संस्कृत सन्नुति राजितं । सकल सद्गुण संग विभासितं । जिनगणस्य सदा स्तवनं मुदा । सुखकरं सुतराविदधेतरां ॥ ७ ॥ इति जिनगुणस्तुति ॥ २० ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ कोशवृद्धिपूजा ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ ( दूहा ) कोशवृद्धि इकवीसमी । जिनपूजा मनुहार । करो भविक तिणसें भरो । विमल पुण्य भंमार १ ॥ सब अरति मथनमु० ॥ एचाल ॥ रजतमणि कलधौत वरतर रयण द्रव्य उदाररे । अखिल हरिगण लेइ बहुतर भरय जिनभंमाररे ॥ रज० १ ॥ जेह सुमती उचित बहु धन । भरै कोश अपाररे । तेह निज जीवकोश माहें । भरय ज्ञान उदाररे ॥ र० २ ॥ जे अधरमी मंद कुमती । हरै पूजनसाररे । तेहि निज चेतन सदनकुं । करै व्यसनागाररे [illegible]० ३ ॥ निसुणिभवि शिवचंद्र जंपै । पूज एह विसालरे । करो तुमे तिण नित्य लहिस्यौ । अमल मंगल मालरे ॥ र० ४ ॥ काव्यं ॥ अमल कोश विवृद्धिसु पूजना । चिंतमनंत सुखव्रज संगतं । यतिनतं त्रिजगज्जन सम्मतं । निहत दुर्मत माप्त महंयजे ॥ १ ॥ उँ ह्रीँ श्रीँ अर्हत [illegible]तानंत ज्ञानशक्तिभ्यः सकल सुरवरेंद्रवृंद विहित [illegible] : कुमति मततरुगण काननसमूलोन्मूल[illegible] ऐहि[illegible] श्रीरुषभादिश्रीवर्द्धमानपर्य्यंतेभ्यःश्चतुर्विंशाति [illegible] यजामहे स्वाहा ॥ ❋ ॥ [illegible] ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ राग धन्या सिरी ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ तेज तरणि मुखराजै ॥ एचाल ॥ जिनजीको सुरपति गण गुण गावै ॥ सु० ॥ जे इकवीसभेद जिनपूजा ॥ करइ करावे भावे ॥ ते जन सकल दुरित अरि हरकरि ॥ तीर्थंकर पदपावै ॥ जि० ॥ वरसनाग रुषि वसु धरणी मित ॥ सकल संघ सुखपावै ॥ माघमास सित पंचमि दिनकर ॥ वासर सहु दिनरावै ॥ जि० २ ॥ श्री जिन चंद्र सूरि खरतरपति । पटनभ तरणि कहावै ॥ श्रीजिन हर्ष सूरि सूरीश्वर ॥ विजयमान वन्दावै ॥ जि० ३ ॥ संघा ग्रह हुंती जय नगरे ॥ महो वझाय पद चावै ॥ रूप चंद्र वादींद्र विरुद धर ॥ जसुगुणि जनगुण गावै ॥ जि० ४ ॥ तसु विनेय वाचकवर पदधर ॥ पुण्य शील शुभ भावै । समय सुंदर गणि तसुपद पंकज । सेवन भमर कहावै ॥ जि० ॥ ५ ॥ सु० ॥ समरण करि जिन वर गिरको तसु॥चरण कमल सुपसावै ॥ पूजरची पाठक शिव चंदे ॥ परमानंद वधावै ॥ जिन० सु० ॥ ६ ॥ ❋ ॥

इति शिवचंदजी उपध्यायकृत इकवीश प्रकारी पूजा सं० ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ श्रीसमेतशिषरपूजा लिख्यते ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ चौवीसे जिनवर तणा।प्रणमीभावे पाय।समेतशिखर गिरिरायनी। पूजकरूंमनलाय ॥ १ ॥ शिखरसमेतासिरोमणी । एगिरवरकैलास। अतिउत्तग मनोहरू । एजोगिंद्र विलास ॥ २ ॥ वीशप्रभू मुगतैं गया । कर अणशण इह ठोर । तातैं सुर किंनरसवे । वंदतहै करजोर ॥ ३ ॥ महिमा जाकी महियलें । कहि न सकै कवि कोय । मुक्ति महिल निश्रेणिकी । एतीरथजगहोय ॥ ४ ॥ मिथ्यामत राची रह्या ॥ तिनकुं ए न सुहाय । घूकतणें मन किमगमें । दिनकर सब सुखदाय ॥ ५ ॥ अजिताजिणंद दिणंद सम । दूषम सुषमा काल । कुशल करन भव भय हरन । प्रगट भए प्रतिपाल ॥ ६ ॥ श्रीराग ॥ हांहोरेदेवा बावना चंदनघसकुमकुमा ॥ एचाल ॥ हांहोरेदेवा ॥ समेतशिषरगिररायना । गुणगावो मनधर प्रेम ए। हांहोरेदेवा । सुरगुरु पिण एगिरतणी । बहु महिमा वरणे केमए ॥ १ ॥ हांहोरेदेवा ॥ वीसप्रभु मुगतैं गया ॥ अजितादिक श्रीजिनचंदए ॥ हां होरेदेवा ॥ इणकारण एगिरवरू । निश्रेयस सुरतरु कंदए ॥ २ ॥ हांहोरेदेवा । कोडाकोडी मुनिवरू । सीधाबहु इणगिर आयए ॥ हांहोरेदेवा ॥ एगिर फरस्यां

चरम सागरिया ॥ मे० ॥ चरण कमल सेवित अतिरसिया । हरिगण अमर भमरिया ॥ मे० २ ॥ अलख निरंजन अगम अगोचर । तूं प्रभु जगदीसरिया ॥ मे० ॥ अशरण शरण चरण निपतित भवि । जनगण तारण तरिया ॥ मे० ॥ ३ ॥ लोकालोक कमलबन विकसित । तुम प्रभुवासर करिया ॥ मे० ॥ तुम महाराज सकल जगजनको । तुम दरसण दृग ठरिया ॥ मे० ४ ॥ मंगलकैरव कानन विकसन । प्रभु शिवचंद्र निकरिया॥मे० ॥ जे भविमुख जिन तवन उच्चरिया । तेजिन कमलावरिया ॥ मे० ५ ॥ इणविध श्रावक करियै जिननुति । अनुभवरस गुणभरिया ॥ मे० ॥ जिननुति कारक भविजनकुं नित । प्रणमत भुवन विसरिया ॥ मे०६ ॥ काव्यं ॥ विबुध संस्कृत सन्नुति राजितं । सकल सद्गुण संग विभासितं । जिनगणस्य सदा स्तवनं मुदा । सुखकरं सुतराविदधेतरां ॥ ७ ॥ इति जिनगुणस्तुति ॥ २० ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ कोशवृद्धिपूजा ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ ( दूहा ) कोशवृद्धि इकवीसमी । जिनपूजा मनुहार । करो भविक तिणसें भरो । विमल पुण्य भंमार १ ॥ सब अराति मथनसु० ॥ एचाल ॥ रजतमणि कलधौत वरतर रयण द्रव्य उदाररे । अखिल हरिगण लेइ बहुतर भरय जिनभंमाररे ॥ रज० १ ॥ जेह सुमती उचित बहु धन । भरै कोश अपाररे । तेह निज जीउकोश माहें । भरय ज्ञान उदाररे ॥ र० २ ॥ जे अधरमी मंद कुमती । हरै पूजनसाररे । तेहि निज चेतन सदनकुं । करै व्यसनागाररे र० ३ ॥ निसुणिभवि शिवचंद्र जंपै । पूज एह विसालरे । करो तुमे तिण नित्य लहिस्यौ । अमल मंगल मालरे ॥ र० ४ ॥ काव्यं ॥ अमल कोश विवृद्धिसु पूजना । चितमनंत सुखव्रज संगतं । यतिनतं त्रिजगज्जन सम्मतं । निहत दुर्मत मात्त महंयजे ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्रीं अर्हत अनंतानंत ज्ञानशक्तिभ्यः सकल सुरवरेंद्रवृंद विहित भक्तिभ्योजन्मजरामरण निवारणकारणेभ्यः कुमति मततरुगण काननसमूलोन्मूलनवारणेभ्यो ऐहि लौकिक श्रीऋषभादिश्रीवर्द्धमानपर्य्यंतेभ्यःश्चतुर्विंशति जिनेंद्रेभ्यः कोश वृद्ध्यर्थं दिव्य द्रव्यं यजामहे स्वाहा ॥ ❋ ॥ इति कोश वृद्धि पूजा ॥ २१ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❀ ॥ राग धन्या सिरी ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ तेज तरणि मुखराजै ॥ एचाल ॥ जिनजीको सुरपति गण गुण गावे ॥ सु० ॥ जे इकवीसभेद जिनपूजा ॥ करइ करावै भावे ॥ ते जन सकल दुरित अरि हरकरि ॥ तीर्थंकर पदपावै ॥ जि० ॥ वरसनाग ऋषि वसु धरणी मित ॥ सकल संघ सुखपावै ॥ माघमास सित पंचमि दिनकर ॥ वासर सहु दिनरावै ॥ जि० २ ॥ श्री जिन चंद्र सूरि खरतरपति । पटनभ तरणि कहावै ॥ श्रीजिन हर्ष सूरि सूरीश्वर ॥ विजयमान वन्दावै ॥ जि० ३ ॥ संघा ग्रह हुंती जय नगरे ॥ महो वझाय पद चावै ॥ रूप चंद्र वादींद्र विरुद धर ॥ जसुगुणि जनगुण गावै ॥ जि० ४ ॥ तसु विनेय वाचकवर पदधर ॥ पुण्य शील शुभ भावै । समय सुंदर गणि तसुपद पंकज । सेवन भमर कहावे ॥ जि० ॥ ५ ॥ सु० ॥ समरण करि जिन वर गिरको तसु॥चरण कमल सुपसावै ॥ पूजरची पाठक शिव चंदे ॥ परमानंद वधावै ॥ जिन० सु० ॥ ६ ॥ ❀ ॥

इति शिवचंदजी उपध्यायकृत इकवीश प्रकारी पूजा सं० ॥ ॥ ❀ ॥

## ॥ ❀ ॥ अथ श्रीसमेतशिषरपूजा लिख्यते ॥ ❀ ॥

॥ ❀ ॥ चौवीसे जिनवर तणा।प्रणमीभावे पाय।समेतशिखर गिरिरायनी। पूजकरूंमनलाय ॥ १ ॥ शिखरसमेतासिरोमणी । एगिरवरकैलास। अतिउत्तग मनोहरू। एजोगिंद्र विलास ॥ २ ॥ वीशप्रभू सुगतैं गया । कर अणशण इह ठोर। तातैं सुर किंनरसवे । वंदतहै करजोर ॥ ३ ॥ महिमा जाकी महियलैं। कहि न सकै कवि कोय । मुक्ति महिल निश्रेणिकी। एतीरथजगहोय ॥ ४ ॥ मिथ्यामत राची रह्या ॥ तिनकुं ए न सुहाय। घूकतणें मन किमगमें। दिनकर सव सुखदाय ॥ ५ ॥ अजिताजिणंद दिणंद सम । दूषम सुषमा काल । कुशल करन भव भय हरन। प्रगट भए प्रतिपाल ॥ ६ ॥ श्रीराग ॥ हांहोरेदेवा बावना चंदनघसकुमकुमा ॥ एचाल ॥ हांहोरेदेवा ॥ समेताशिषरगिररायना । गुणगावो मनधर प्रेम ए। हांहोरेदेवा । सुरगुरु पिण एगिरतणी । बहु महिमा वरणे केमए ॥ १ ॥ हांहोरेदेवा ॥ वीसप्रभु सुगतैं गया ॥ अजितादिक श्रीजिनचंदए ॥ हां होरेदेवा ॥ इणकारण एगिरवरू। निश्रेयस सुरतरु कंदए ॥ २ ॥ हांहोरेदेवा । कोड़ाकोड़ी मुनिवरू। सीधावहु इणगिर आयए॥ हांहोरेदेवा॥ एगिर फरस्यां

भावथी। पापी पिण पावन थायए ॥३॥ हांहोरेदेवा। श्रावक सुध समकित धरै ते विधपूर्वक धर प्रेमए ॥ हांहोरेदेवा ॥ बालकहै जिनचंद्रनी । करै भक्ति सदा निजखेमए । हांहो० ॥ ४ ॥ इति । १ । ढाल दूजी। पूर्वमुषसावनंकरिदशं नपावनं । एचाल ॥ अजित जिनचंद्र सुरवृंद सेवित सदा ॥ सुभग पतकज तणी सेवना । हांरेअईयोसेवनाए । जगत दुर्लभमणी रत्नपर जीवकुं । पूजीयै चरण जिन देवनाए ॥ हांरे० ॥१॥ तरण तारण भवोदधि भविकजीव केई ॥ परम उपगार कर निस्तरया । हांरे०। शिखरगिर राय पर पाय निर्वाणपद ॥ सिद्ध निजरूप गुण संभरया ॥ हांरेअ० ॥२॥ अष्टविध पूजना द्रव्य भावे करै॥ भाव मन सौच धर जेनरा ॥ हांरेअ० ॥ तेशिखरतीर्थ शिवसौख्य संपदवरै॥ बाल जिनभक्तवत्सलकरा । हांरेअईयो वत्सल० ॥ ३ ॥ इति । ॐ ह्रीं श्रीपर मात्मनेअनंतानंत ग्यानशक्तए जन्मजरा मृत्युनिवारणाय श्रीअजिताजिनें द्राय अष्टद्रव्यं यजामहे स्वाहाः ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ द्वितीयपूजा ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ दूहा ॥ ❋ ॥ श्रीसंभव भवदव अनल । जलधर सम जिनराज । परउपगारी परमगुरु । भए भविक सुखकाज ॥ १ ॥ रागवेलाउल ॥ विलेपन कीजै श्री जिनवर अंगे ॥ ए देशी ॥ पूजियैजिन मनरंगै जिनेसर ॥ पूजि० ॥ जल कुंकुमाक्षत धूप दीप करी । नेवजफल मनचंगै ॥ जिने० १ ॥ सेना मात जितारी तात सुत । श्रीसंभव जिन अंगै । हार मुगट कुंडल वर भूषण । चाढो भवि सुभढंगै ॥ जि० पू० ॥ २ ॥ शिखर शिखर पर शिखरभएहै अनंतचतुष्क सुरंगै । बालचंद्र प्रभु अधम उधारन । प्रभुता परम प्रसंगै जिनेसर पूजियै० ॥ ३ ॥ ॐ ह्रीं श्री परमात्मने० संभवजिनेंद्रायअष्टद्रव्यं यजामहेस्वाहाः । इति द्वितीयपूजा ॥ २ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ तृतीयपूजा ॥ ❋ ॥

॥ ❋ ॥ दूहा ॥ ❋ ॥ अभिनंदन जिनचंदकी । महिमा वरणी न जाय । परमरूप परमातमा । सदानंद सुखदाय ॥ १ ॥ रागसारंग ॥ सांझसमें जिन वंदो भवि० ॥ ए चालमें ॥ अभिनंदनजिनवंदो । भविजन । अभि० । आंकणी ॥ संवरतात सिद्धारथमाता । जाके कुलनभ चंदो ॥ भ० अ० ॥ १ ॥

अधम उधारन भवदुःख वारन। सिव सुरतरुनो कंदो। इंद्र चंद्र असुरेंद्र नमें नित। वंदित सुर नर वृंदो॥ भ० अ०॥ २॥ समेतशिखर पर सिवसुख पायो। मिटगयो भवभय फंदो। बालचंद्र प्रभु तरण तारणको। पूजनकरी चिरनंदो॥ भवि० अ०॥ ३॥ इति। ॐ ह्रीं श्री परमात्मने० श्री अभिनं दन जिनेन्द्राय अष्टद्रव्यं यजामहे स्वाहाः॥ ३॥ ❋॥ ॥ ❋॥

## ॥ ❋॥ अथ चतुर्थीसुमतिजिनपूजा॥ ❋॥

॥ ❋॥ दूहा॥ ❋॥ सुमतिनाथ समसंपदा। सदा सुमति दातार। सेवै सुर नर अमरसहु। चरन सरन चितधार॥ २॥ रागसारंग॥ चरणकी चरणकी चरणकी। वारीजाउं मैं०॥ ए चाल॥ बलिजाउं मैं सुमति जिनंदकी॥ ब०॥ आंकणी॥ पूरनब्रह्म भए परमातम। मेघकुलांबर चंदकी॥ बलि०॥ १॥ भविकुल कमल बिकास करनकुं। प्रगट प्रताप दिणंदकी। सवि गुणलायक वंछित दायक। शासन सुरतरुकंद की॥२॥ वलि०॥करन सुसेवा खचर अमरनर। मात सुमंगला नंदकी। बाल चंद्र प्रभु पतित उधारन। सवगुन रतन समंदकी॥ वलि०॥ ३॥ ॐ ह्रीं श्री परमात्मने० श्रीसुमतिजिनेंद्राय अष्टद्रव्यं यजामहे स्वाहाः॥ ४॥ ॥ ❋॥

## ॥ ❋॥ अथ पंचमी पूजा॥ ❋॥

॥ ❋॥ (दूहा)॥ पदम प्रभूपद पद्मकी। सरनगही सुखदाय। दर्शन विन अनदेवको। संग कबून सुहाय॥ १॥ राग सोरठ मल्हार॥ अणियारे नैन जिनके। सखि मुनि संग बालक किनके॥ एचाल॥ प्रभुसेती प्रीत लागी। मेरी भाग्यदिसा अब जागीरे॥ प्रभु० आंकणी॥ पद्मप्रभुजीके दर सण अंतर। आगल अब मेरी भागीरे॥ प्रभु० १॥ प्रभु परमातम में बहिरा तम। अनुभव आतम सागी। प्रगट प्रताप प्रभू प्रभुतालख। अब में भयो अनुरागी॥ प्रभु० २॥ अंतरगतकी वैहीज बूझै। क्या बूझै जो दागी। बाल चंद्र निज नाथ निहारत। कुमति कुटलता त्यागीरे॥ प्रभु० ३॥ इति ॐ ह्रीं श्रीपरमात्मने श्रीपद्मप्रभूजिन अष्टद्रव्यं यजामहे स्वाहाः॥ ५॥ ॥ ❋॥

## ॥ ❋॥ अथ षष्टी सुपार्श्वजिन पूजा॥ ❋॥

॥❋॥ (दूहा)॥ लोहधातु सम आतमा। परमातम चिद्रूप। कंचनरूप करें

प्रगट । श्रीसुपास जिन नूप॥१॥श्रीसुपास जग जीवके। पारससम जिनराज। अण घड आतम लोहकुं । कंचन करै सुकाज ॥ २ राग वसंत ॥ दादा कुसल सुरिंद तुम दरसणतैं परमानंद ॥ दादा० ॥ ए चाल ॥ नवि पूजो सुपास । सहुनी वंछित पूरै आस ॥ नवि० । जाको कमल सम सुगंध सास । आहार नीहार अदृस्य जास ॥ नवि० ॥ १ ॥ न घटै न वधै नख केस पास । मांसासृग उज्वल वर्णतास ॥ नवि० ॥ अतिसय चौतीस तणो प्रकास । तरण तारण जग जस सुवास ॥ नवि० ॥ २ ॥ श्री समेतशिखर पर कर निवास । प्रनु पायो मुक्तिमहिलसुवास ॥ नवि० ॥ प्रनुके समरणसें कर्मनास। कहै बाल सदा मैं प्रनुकोदास ॥ नवि० ॥ ३ ॥ इति । ॐ ह्रीं श्री परमात्मने० श्रीसुपार्श्वजिन अष्टद्रव्यंयजामहे स्वाहाः ॥ ६ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ सातमीपूजा ॥ ❋ ॥

॥❋॥ चंद्रा प्रनुकी चंद्रसम । मुखसोन्ना मनुहार ॥ देखत दृग आनंद लहै। सूरत अति सुखकार। मल्लि मनोहर तुऊ ठकुराई॥ए राग॥ श्री चंद्रा प्रनु अरज सुणीजै। श्री चंद्रा०आंक०॥त्रिनुवन नाथ गरीबके ऊपर। दीनदयाल निवाज सकीजै ॥ श्रीचंद्रा० १ । अधम उधारन विरुदतुमारो । मोसो अधम न उर कहीजै ॥ श्री० ॥ इह संसार अपार अगाधमै । साहिब सरणागत रषलीजै॥ श्रीचं० ॥ २ ॥ मोपतितनकुं पार उतारो ॥ निज निर्यामक विरुद वहीजै ॥ श्री० ॥ बालचंद प्रनुशिव सुख दायक। आतम संपद अवमोहिदीजै॥श्रीचं०॥ ॥ ३ ॥ ॐ ह्रीं श्री परमात्मने अनंतानंत ग्यांन० जन्म० श्रीम० श्रीचंद्रा प्रनू अष्ट द्रव्यं यजा महेस्वाहा ॥ ७ ॥ ❋ ॥ ॥ ❋ ॥

## ॥ ❋ ॥ अथ अष्टमी पूजा ॥ ❋ ॥

॥❋॥(दूहा)सुबिध जिनंद दिनंदसम। जग जीवन हितकार। मिथ्या मोह अग्यानतम । दूर हरन दिनकार ॥ १ ॥ राग ॥ जियाचतुर सुजांण नवपदके गुणगायरे ॥ एहनी ॥ नेटो नविक सुजाण सुबिध जिणंद सुनन्नावरे ॥नें०॥ उत्तम कुल नरनवतें पायो ॥ फिर औसो नही दावरे ॥ नें० १ ॥ नक्त उधारन नवि निस्तारन । नवसागरकी नावरे ॥ नें० ॥ तन मन वसकर निज आतमकों । प्रनु समरण लय लावरे ॥ नें०२॥ द्रव्य नाव युत पूजन करियै।

